कीदृक् क्रूरैः कपटकुटिलैर्बाहुभिः कृष्यमाणा,
पश्यन्ती हा! चकितचकितं मां समाहूय दीना।
नीता कान्ते! वनपरिसरं पूरयन्ती विलापै-
र्व्याघ्रग्रस्ता विवशकपिलेवारिणा रावणेन ॥ १५ ॥

हे प्रिये! किस प्रकार उस दुष्ट की क्रूर और कपट से कुटिल भुजाओं द्वारा खींची जाती हुई, मुझे पुकार कर आश्चर्य भरी दृष्टि से इधर उधर देखती हुई; और विलाप से समस्त वन परिसर को पूरित करती हुई व्याघ्र से दबोची गई दीन, विवश कपिला गाय की तरह प्रिये! तुमको शत्रु रावण उठा ले गया। ऐसा वहाँ मुनियों के द्वारा हमें ज्ञात हुआ ॥१५॥

आक्रन्दन्तीं नभसि सहसा नीयमानां विलोक्य,
शोकोद्विग्नैः स्वरपरिचयात् त्वामुपेतुं प्रसक्तैः।
आकाशे चङ्क्रमणमनसा चञ्चुभिश्चीत्क्रियाभि-
स्तत्रारण्ये द्रुतमनुसृतं निष्फलं वै विहङ्गैः ॥ १६ ॥

उस समय नभ में आक्रन्दन करती हुई, सहसा ले जाती हुई तुमको देखकर तथा स्वर से पहचान कर कि तुम उनकी प्रिय जानकी हो तुम्हारे पास तक पहुँचने के लिए प्रयत्नशील आश्रम के पक्षियों ने, आकाश में तुम्हें घेर लेने की इच्छा से, उस वन में चोंचो से चीत्कार करते हुए तेजी से तुम्हारा पीछा किया था पर वे निष्फल ही रह गए थे ॥१६॥

शम्पापातैरिव भुजबलैः कर्षितां देहयष्टिं,
त्रातुं स्थूणोटजपरिसरे या गृहीता त्वयासीत्।
आकृष्टायाः पुनरपि बलात् स्रस्तहस्ताङ्गुलीनां,
लेखैस्तस्यां विवशहरणं टङ्कितं ते नखाग्रैः ॥ १७ ॥

बिजली गिरने जैसी तीव्र गतिशील भुजाओं की शक्ति से खीचीं गयी अपनी देह की रक्षा करने के लिए तुमने जिस पर्ण कुटी परिसर की थूनी को पकड़ लिया था परन्तु पुनः बलपूर्वक खीची जाती हुई तुम्हारे हाथ की फिसलती हुई अंगुलियों के चिन्हों ने उस थूनी पर नखों के द्वारा जैसे तुम्हारा विवश अपहरण लिख दिया था ॥१७॥

दातुं तस्मै कपटमुनये यत् त्वया भैक्षमार्ये,
भिक्षापात्रे निहितमचिराद् वञ्चकेनापकीर्णम् ।
तद् दानं वै भवति विफलं यत् कुपात्राय दत्तं,
भ्रष्टं भूमौ मुहुरुपदिशन्मां तदासीत् तदानीम् ॥ १८ ॥

हे आर्ये ! उस कपटमुनि को देने के लिए तुमने जो भिक्षा की सामग्री भिक्षापात्र में डाली थी और उसे उस वञ्चक ने बिना विलम्ब किए वहीं बिखेर दिया था । भूमि पर बिखरी हुई वह सामग्री उस समय मानों बार-बार मुझसे यही कह रही थी कि कुपात्र को दिया गया दान निश्चय ही पूरी तरह विफल हो जाता है । अतः दान सदा सुपात्र को ही देना चाहिए ॥१८॥

पार्श्वे तिष्ठन् प्रियसहचरः शावकस्ते कुरङ्गो,
गोदावर्याः पुलिनविपिनप्रान्तरेषु प्रसन्नः ।
सार्धं न स्म त्यजति बहुशः स्नेहसंवर्धमानो,
मूकोऽप्यग्रे निखिलमवदत् त्वद् व्यथां मामधीरः ॥ १९ ॥

पास में रहने वाला तुम्हारा प्रिय सहचर, सदा प्रसन्न रहने वाला मृग शावक, जो गोदावरी के तट और वन प्रान्त में तुम्हारा साथ नहीं छोड़ता था, जिसे तुमने बहुत स्नेह से पाला था, उस अधीर मृग छौने ने मौन रहते हुए भी, अपनी विकल इन्द्रियों से मुझे सब कुछ बता दिया था उस पशु पर भी तुम्हारे हरण का कुप्रभाव पड़ा था ॥१९॥

वृक्षे तिष्ठन्नुटजमुखरश्चन्द्रिकाचर्चिताङ्गः,
केकारावैः स्ववशमकरोन्नर्तनैर्मानसं यः ।
सोऽप्यागच्छन् विनतशिरसा मन्दपादैः कथञ्चि-,
दूचेऽसह्यां तव विवशतां चेष्टया मां मयूरः ॥ २० ॥

प्रतिदिन वृक्ष पर बैठता हुआ, कुटीर में सर्वाधिक बोलने वाला मोरपंख की चन्द्रिका से सुशोभित रहने वाला, जो केका ध्वनि और अपने नृत्य से हम लोगों के मन को अपने वश में कर लेता था, आज उस मयूर ने भी किसी प्रकार धीमी चाल से शिर झुकाये आते हुए, अपनी चेष्टा से तुम्हारे साथ हुए असह्य अत्याचार को मुझसे कह दिया था। अर्थात् आश्रम के पक्षी भी दुःखी थे ॥२०॥

मातः सीते ! क्व नु गतवती भोजनं देहि मह्यं,
भूयो भूयो मधुरवचनैः स्मारय स्वस्तिमन्त्रान् ।
मामालोक्य प्रकृतिमुखरः पादपे पञ्जरस्थः,
प्रेयाँस्ते स्म प्रलपति शुकः पक्षती विक्षिपन् सः ।। २१ ।।

माँ सीते ! जाने कहाँ चली गयी हो, मुझे भोजन दो, बार-बार मधुर वचनों से मुझे स्वस्ति वाचक मन्त्रों का स्मरण कराओ। इस प्रकार हाय ! मुझे देखकर वृक्ष पर पिजड़े में बैठा हुआ प्रकृति से मुखर तुम्हारा प्रिय शुक तोता अपने पक्षों को फड़-फड़ाकर प्रलाप कर रहा था ।।२१।।

वृक्षा म्लानास्तरुषु विकसन्मञ्जरी कुञ्चिताभूत्,
शुष्कीभूतः कुसुमनिकरः प्राप्य शोकप्रभावम् ।
तत्रोद्याने मलिनमभवद् गुञ्जनं षट्पदानां,
शून्योऽभूदाश्रमपरिसरो दह्यमानोऽग्निनेव ।। २२ ।।

उस पञ्चवटी परिसर के वृक्ष मुरझा गये थे। वृक्षों में विकास ले रही मञ्जरियाँ सिकुड़ गयीं थीं, शोक के प्रभाव से समस्त पुष्प समूह शुष्क हो गये थे। वहाँ उद्यान में भ्रमरों का गुञ्जन मन्द हो गया था। उस आश्रम परिसर की शून्यता ऐसी प्रतीत हो रही थी जैसे किसी ने उसे अग्नि से भस्म कर दिया है ।।२२।।

प्रातर्यालङ्करणसुभगा मानिनीवल्ललामा,
साभूत् क्षीणा विरहलुलिता त्वां विना पर्णशाला ।
चौरैः सद्यः परिहृतधनं गेहमासीच्छरीरं,
वात्याचक्रैरुपवनमिव ध्वस्तमासीन् मनो मे ।। २३ ।।

प्रातः काल जो अलङ्कारों से शोभित किसी मानिनी नारी के समान मनोहारिणी थी, वही पर्णशाला अब तुम्हारे बिना विरह से मुरझायी हुई क्षीण हो गयी थी। इधर मेरा शरीर, चोरों द्वारा अभी चुराए गए धन वाले घर जैसा हो गया था और मेरे मन की दशा उस उपवन की तरह हो गयी थी जो किसी के द्वारा सहसा विध्वस्त कर दिया गया हो ।।२३।।

भ्राता शोकद्रवितहृदयो लक्ष्मणो दुर्दशां मे,
पश्यन् सद्यो विरहविवशं व्याकुलं मां कुटीरात् ।
नीत्वा तस्मात् कथमपि दिशं तामुपेतुं प्रयेते,
यस्यामार्ये ! त्वमसि सहसा दुर्विनीतेन नीता ।। २४ ।।

हे सीते ! मेरी दुर्दशा को देखते हुए शोक से द्रवित हृदय भाई लक्ष्मण, तुम्हारे वियोग से व्याकुल और विवश मुझे उस पञ्चवटी आश्रम परिसर से बाहर ले जाकर किसी प्रकार उस दिशा की ओर चलने का प्रयास करने लगे, जिस दिशा में वह दुष्ट तुम्हें सहसा हरण कर ले गया था ।।२४।।

तदनु विपदि घोरायां निशायां निमज्जन्,
गहनविततसिन्धौ त्वद् वियोगव्यथायाः ।
नियतिपरवशोऽयं राम एवाविरामं,
प्रवहगतिनिबद्धो गन्तुमित्थं प्रवृत्तः ।। २५ ।।

इस दशा के पश्चात् इस विपत्ति की घोर अन्धेरी रात में तुम्हारे वियोग की व्यथा के गहन विस्तृत सागर में डूबता हुआ यह राम नियति के सामने परवश होता हुआ एक प्रवाह की गति में बँधा हुआ निरन्तर चलने लग गया ।।२५।।

तस्मिन् दुर्गमकानने तरुलताकुञ्जान्धकारे घनेऽ-,
न्विष्यन् कण्टकसञ्चितेषु पथिसु व्याप्तेषु हिंस्रैर्बहम् ।
पातालोदरसन्निभेषु च गुहास्वाशङ्कया व्याकुलो,
दूरं निर्झरिणीतटेषु बहुशोऽधावं वृथा सव्यथः ।। २६ ।।

तुम्हारे जीवन की आशंका से व्याकुल मैं, उस दुर्गम वन में, वृक्ष लता कुञ्जों के घने अन्धकार में काँटों से भरे और हिंसक जन्तुओं से व्याप्त मार्गों में, पाताल के उदर जैसी गहरी गुफाओं में, झरनों के किनारे दूर तक तुम्हे खोजता हुआ व्यथा के साथ असफल दौड़ता रहा ।।२६।।

लङ्केश्वरेण सहसापहृतापि सीता,
मुक्तिप्रयासनिरता यदि सासहाया।
दैवात् पतेदपि रथात् क्षतविक्षतापि,
संप्राप्यते क्वचिदपीति विशंकितः स्याम् ॥ २७ ॥

मन में यह भी शंका उठती थी, कि लंकेश द्वारा सहसा अपहरण की गयी और मुक्त होने के प्रयास में लगी हुई वह असहाय सीता दैव वश यदि रथ से गिर गई हो तो कहीं पर क्षत विक्षत दशा में ही प्राप्त हो जाए ॥२७॥

यदि सघनवनानां दुर्गमेषु स्थलेषु,
विकटगिरिनदीनां तीव्रधाराजलेषु।
निपतति यदि हिंस्राणां पशूनां मुखेषु,
कथमिह मम सीता प्राप्यते हा हतोऽस्मि ॥ २८ ॥

मैं यह सोचकर व्याकुल हो जाता था कि यदि सीता घने वनों के दुर्गम स्थलों में, अथवा विकट पर्वतीय नदियों की तीव्र धारा जल में अथवा हिंसक पशुओं के मुखों में गिर गई तो मुझ मेरी सीता कैसे प्राप्त हो सकेगी ॥२८॥

इति विरतविवेकश्चिन्तया चर्चितोऽहं,
दिशि दिशि बहुधावन् निष्फलं सप्रयासः।
विकलमतिरगम्येषु व्रजन् कन्दरेषु,
सततगतिरगच्छं सानुजस्त्वामवाप्तुम् ॥ २९ ॥

इस प्रकार विवेक हीन, चिन्ता से चर्चित, दिशाओं में निष्फल प्रयास के साथ दौड़ता हुआ, विकल बुद्धि मैं, भ्राता लक्ष्मण के साथ, अगम्य कन्दराओं में पहुँचता हुआ, तुम्हें प्राप्त करने के लिए निरन्तर गति से चलता रहा ॥२९॥

मायामृगोपचितराक्षसजालचक्रे ,
शौर्याभिषिक्तनिजसूर्यकुलप्रतिष्ठाम् ।
संमज्जयन् कलुषकृत्यकलङ्कपङ्केऽ ,
प्यज्ञातवर्त्मनि वनेऽन्ध इव प्रयातः ।। ३० ।।

इस प्रकार माया मृग द्वारा विरचित राक्षस के जाल चक्र में, तथा कलुषित कृत्य के कलंक रूपी कीचड़ में, शौर्य से अभिषिक्त अपने सूर्य कुल की प्रतिष्ठा को डुबोता हुआ मैं उस वन में अनजाने मार्ग पर अन्धे की भाँति आगे बढ़ता रहा ।।३०।।

अपि विपुलसमृद्ध्योद्दामशक्त्याभ्युपेतोऽ ,
प्यखिलभुवनभर्ता दिव्यधामप्रभावः ।
मनुजगतिमवाप्य क्लेशभोगानुभूतिं ,
भजति किमिह लोके प्राकृतानां जनानाम् ।। ३१ ।।

विपुल समृद्धि और उत्कृष्ट शक्ति से भी युक्त समस्त भुवन के स्वामी एवं दिव्य तेज के प्रभाव से मण्डित श्री राम भी मनुष्य की गति को प्राप्त होने के कारण दुःख भोग का अनुभव कर रहे हैं तो इस लोक में सामान्य मनुष्य का क्या कहना ।।३१।।

इति दूताञ्जनेये महाकाव्ये
रामविरहसन्देशवर्णनम् नाम
षष्ठः सर्गः समाप्तः

---

卐 श्रीरामो विजयतेतराम् 卐

# दूताञ्जनेयम्

## सप्तमः सर्गः

अग्रे गच्छन्नवनिपतितं विक्षतं क्षीणकायं,
तत्रापश्यं विपदि सुहृदं गृध्रराजं विपन्नम्।
त्वद्दुःखेन व्यथितहृदयोऽप्येष रामस्तदानीं,
मित्राघातप्रचुरविपदामन्धसिन्धौ न्यमज्जत् ।। १ ।।

आगे चलते हुए मैंने पृथ्वी पर घायल क्षीणकाय, विपत्तिग्रस्त ग्रद्धराज जटायु को, जो अपनी विपत्ति में मित्र जैसे सहायक थे, वहाँ पड़े देखा। हे सीते! तुम्हारे शोक में व्यथित हृदय भी यह राम, उस समय मित्र पर किये गए आघात से प्रचुर विपत्ति के अन्ध समुद्र में डूब गया ।।१।।

पक्षाघातादविरतमसृक्स्रावसिक्ताङ्गयष्टिं,
भग्नग्रीवं पुनरपि धराधूलिना धूसराङ्गम्।
मन्दं मन्दं शिथिलकरणै रामनामोच्चरन्तं,
दृष्ट्वा मित्रं विकलमभवद् मानसं मे जटायुम् ।। २ ।।

पंख पर किए गए आघात के कारण निरन्तर बहते रक्त से पूरा शरीर भीगा था, गर्दन भग्न सी हो गयी थी और भूमि की धूलि से शरीर मटमैला हो गया था। शिथिल इन्द्रियों से मन्द मन्द राम नाम का उच्चारण करते हुए मित्र जटायु को देखकर मेरा मन विकल हो गया ।।२।।

**तस्याधीरं क्षतविगलितं देहमङ्के निधाय,**
**सद्यो दुःखद्रवितहृदयो गाढमालिङ्ग्य मित्रम्।**
**भ्रात्रा सार्धं विलुलितजटाभिः समुत्सार्य धूलिं,**
**सिञ्चन् चञ्चुं सजलनयनः पृष्टुकामोऽभ्यपश्यम्॥ ३॥**

तत्काल उनके अधीर, क्षत-विक्षत शरीर को गोद में रखकर दुःख से द्रवित हृदय, मैंने मित्र को भरपूर आलिंगन करके भाई के साथ खुली हुई अपनी जटाओं से उनकी धूल झाड़कर, सजल नयनों से चोंच को सीचते हुए पूँछने की इच्छा से उन्हें देखा ॥३॥

**दिष्ट्या संज्ञामुपगतवता चञ्चुमुन्नीय किञ्चित्,**
**क्षीणं क्षीणं क्षणमपि शनैर्विस्मितेताननेन।**
**मामालोक्य प्रणतशिरसा विस्खलद्भिर्वचोभि-,**
**रूचे प्राणैः सह विघटितां भीषिकां पश्यतेव॥ ४॥**

सौभाग्यवश वे कुछ होश में आए और अपनी चोंच उठाकर क्षण भर प्रसन्न मुख होते हुए अपनी क्षीण दृष्टि से मुझे देखकर नत-मस्तक होते हुए कुछ टूटे-फूटे वाक्यों के द्वारा अपने प्राणों के साथ घटी दुर्घटना को मानो प्रत्यक्ष देखते हुये मुझसे कहने लगे ॥४॥

**पापो मुक्तिं सपदि वृणुतेऽप्युच्चरन्नाम यस्य,**
**प्रत्यक्षं मे स्वयमुपगतः सोऽद्य रामोऽभिरामः।**
**क्वाविर्भूतः सुकृतनिवहोऽप्यस्य जीवाधमस्य,**
**यस्मिञ्जीवत्यपि जनकजा हा हृता रावणेन॥ ५॥**

वे बोले जिनका नाम लेता हुआ पापी भी पुरुष तत्काल मुक्ति प्राप्त कर लेता है, वह अभिराम श्री राम आज मेरी आँखों के सामने स्वयं आ गये हैं। मेरे जैसे इस अधम जीव का भी इतना पुण्य-समूह कहाँ उत्पन्न हो गया। अरे! इसके तो जीवित रहते हुए ही, रावण ने इसके सामने ही सीता का हरण कर लिया॥

चञ्च्वाघातैः प्रखरनखरैर्युध्यमानः समन्तात् ,
सीताचौरं दशमुखमहं स्यन्दनात् सन्निपात्य ।
यावद् दूरं जनकतनयां नेतुमीशे मनस्विन् ,
तावत् तेन प्रहृतमसिना पक्षघातं विधाय ॥ ६ ॥

हे मनस्विन् ! चोंच और तीक्ष्ण नखों से चारों ओर युद्ध करता हुआ मैं उस सीता-चोर राक्षस राज रावण को रथ से गिराकर, जब तक सीता जी को दूर ले जाने में समर्थ होता, तब तक उसने कृपाण से प्रहार करते हुए मेरा एक पंख काट दिया ॥६॥

सन्तापं ते विषमविपदां वर्णयन् खेदखिन्न-
स्त्वद्रक्षार्थं प्रतिपलमहो बोधयन् मामधोरः ।
सीते ! लोकोतरमविकलं कल्पयन् कृत्यमन्ते ,
त्यक्त्वा प्राणान् जगति यशसा सोऽमरत्वं प्रपेदे ॥ ७ ॥

हे सीते ! खेद से खिन्न तुम्हारो विषम विपत्ति का प्रत्यक्ष वर्णन करते हुए और तुम्हारी रक्षा के लिए अधीर होकर प्रतिपल मुझे समझाते हुए, वे जटायु जी समाज में अविकल लोकोत्तर कार्य करके अन्त में प्राण त्याग कर विश्व में यश से अमर हो गये ॥७॥

उद्यद्धन्वा प्रियपरिभवात् तेन कृत्येन शत्रोः ,
साक्षीकुर्वन् भुवनमखिलं लोकपालाँस्तदाहम् ।
त्वामुद्धर्तुं कलुषमनसां धर्मविध्वंसकानां ,
संहाराय प्रबलदनुजानामकुर्वि प्रतिज्ञाम् ॥ ८ ॥

तब मैंने उस शत्रु के कृत्य से जटायु जैसे प्रियजन के अपमान के कारण अपना धनुष उठाते हुए, समस्त भुवन और दिक्पालों को साक्षी करके तुम्हारे उद्धार के लिए तथा पापी और धर्म के विध्वंसक उन प्रबल राक्षसों के विनाश की प्रतिज्ञा की ॥८॥

आदित्योऽयं कुलगुरुरियं द्यौर्धरा भूधराश्च,
साक्षीभूताः पशुवनलताः पादपाः पक्षिणोऽमी।
सीता येनाश्रमपरिसराद् राक्षसेनापनीता,
धन्वी रामश्चरति भुवने तस्य जीवान्तकोऽयम् ॥ ९ ॥

वह प्रतिज्ञा इस प्रकार थी—यह कुलगुरु सूर्य, यह आकाश पृथ्वी पर्वत, पशु वन, लता पादप और यह पक्षी साक्षी हैं कि जिस राक्षस ने आश्रम परिसर से सीता का अपहरण किया है उसके प्राणों का विनाश कर्ता यह धनुषधारी राम इस भुवन में निरन्तर घूम रहा है ॥९॥

संकेतं ते प्रियसखि ! वनेऽवाप्तुमग्रे प्रयान्त–,
मन्तःपीडाव्यथितमवशं व्यालपन्तं विमोहात्।
कान्तैः सार्धं वनतरुतले सन्निषण्णा हरिण्यः,
संपश्यन्त्यः सजलनयनैर्दूरमन्वागमन् माम् ॥ १० ॥

हे प्रिय सखि ! तुम्हारा संकेत प्राप्त करने के लिए वन में आगे बढ़ते हुये, अन्तर की पीड़ा से व्यथित, विवश विमोह वश प्रलाप करते हुये मुझको दृष्टि उठाकर देखती हुयीं, अपने प्रिय के साथ वन में वृक्ष के नीचे आराम से बैठी हुयीं हिरणियाँ सजल नयन हो मेरे पीछे-पीछे दूर तक चली आयीं ॥१०॥

कान्तारेषूपरि शिखरिणां गह्वरेष्वाश्रमेषु,
पृच्छन् क्षीणः खगमृगलतापादपान् क्षीणकायः।
भूमौ भ्राम्यन्नविरतपदं कण्टकैराचितायां,
त्वामन्विष्यन् व्यदधमवशः किं न कान्ते ! वनेऽहम् ॥ ११ ॥

हे कान्ते ! भयँकर वनों में, पर्वतों की चोटियों पर गुफाओं में आश्रमों में खग, मृग, लता, और पादपों से पूछते हुए, पागलों की भांति क्षीण काय, काँटों से भरी हुयी भूमि पर निरन्तर घूमते हुए विवश मैंने तुम्हारी खोज में क्या-क्या नहीं किया ॥११॥

आक्लान्तं त्वद्विरहजनितेनाग्निना दह्यमानं,
यान्तं मार्गे स्खलितगतिभिर्विक्षतैः क्षीणपादैः।
हा हा सीते! क्व नु गतवतीति ब्रुवन्तं वनान्ते,
वीक्ष्य क्षीवं प्रकृतिरपि मां विह्वलाभूत् तदानीम् ॥ १२ ॥

उस समय पूरी तरह से क्लान्त, तुम्हारे विरह की अग्नि से जलते हुये और घायल क्षीण पादों से गिरते-पड़ते चलते हुये "हा सीते! तुम कहाँ चली गयी हो" इस प्रकार कहते हुए वन में पागल जैसे मुझे देख कर प्रकृति भी विह्वल हो गयी ॥१२॥

अर्धग्रासोन्मुखवलयिता मामपश्यन् कुरङ्गा,
म्लानीभूता विपदि करुणं व्यञ्जयन्ती वनाली।
त्वद्दुःखार्त्तं खगकुलमहो मौनमालम्ब्य तस्थौ,
क्षीणा जाता सपदि सजला तत्र गोदावरी च ॥ १३ ॥

उस वन में आधी खाई घास वाले मुँह को उठाए घेरा बनाये हुये हिरण मुझे बड़े ध्यान से देखते थे। मेरी विपत्ति में अपनी करुणा को व्यञ्जित करते हुये वन मुरझा गये थे। तुम्हारे दुःख से व्याकुल पक्षि समूह मौन धारण कर बैठ गए थे और सजल गोदावरी एकाएक क्षीण हो गयी थी ॥१३॥

एवंकारं निशिचरपतेर्मार्गयन् मार्गमग्रे,
पश्यन् दूरं गहनविपिने कन्दरे त्वामधीरः।
गच्छन् भ्रात्रा सह वनचरैर्वर्त्मना दर्शितेन,
प्रापे पुण्यैः कथमपि सरस्तत्र पम्पाभिधानम् ॥ १४ ॥

इस प्रकार आगे निशाचरों के स्वामी को पाने के लिए मार्ग खोजता हुआ, तथा तुमको गहन वन में, गुफा में दूर तक अधीर होकर देखता हुआ वनचर लोगों के द्वारा दिखाए गये मार्ग पर भाई के साथ चलता हुआ मैं किसी प्रकार पुण्य के कारण पम्पा नामक सरोवर पर पहुँच गया ॥१४॥

पश्यन् पम्पापयसि विमले मञ्जु फुल्लारविन्दं,
कान्ते ! याता मनसि सहसा तत्र गोदावरी मे ।
नित्यं प्रातः प्रमुदितमुखश्रीः समुल्लासहासै-
र्यत्र स्नान्ती विकचकमलं लज्जयन्ती त्वमासीः ।। १५ ।।

हे कान्ते ! वहाँ पम्पा सरोवर के विमल जल में सुन्दर खिले हुए कमलों को देखकर मेरे मन में सहसा गोदावरी का स्मरण आ गया, जहाँ प्रातःकाल उल्लास से भरी हुई तुम, स्नान करती हुई अपने प्रसन्न मुख की शोभा से खिले हुए कमल को लज्जित कर देती थीं ।।१५।।

प्रीतै रत्र प्रियमनुसृतै रम्भसि स्निग्धमुग्धैः,
चेक्रीयन्ते विहगयुगुलैः केलिलीला विलोलैः ।
नैतद् ज्ञातं सुखपरिचितैः कोऽपि रामाभिधानः,
पान्थः कान्ताविरहदहनैः पच्यते पार्श्व एव ।। १६ ।।

इस लीला सरोवर में कूजन करते हुए यह पक्षी अपनी प्रियाओं के साथ प्रसन्न होकर जल में अनेक प्रकार की केलि करते हुए शोभित हो रहे थे सुख में डूबे हुए इन पक्षियों को यह ज्ञात नहीं था कि यहीं पास में ही कोई राम नामक व्यक्ति अपनी प्रिया की विरहाग्नि में जल रहा है ।।१६।।

गुञ्जन्नेष भ्रमरनिकरो मन्दमासन्नकान्तः,
पुष्पं पुष्पं भ्रमति मधुरस्वादमुग्धो मधूनाम् ।
को जानीते कुवलयवने प्रेयसी कस्य दैवाद्,
बन्दीभूता विरहदहने तापयेत् कं निशीथे ।। १७ ।।

अपनी कान्ता को समीप लिए हुए मन्द गुंजार करता हुआ यह भ्रमर समूह, मधु के मधुर स्वाद पर मुग्ध, पुष्पों पर भ्रमण कर रहा है पर हाय कौन जानता है कि दैववश, इस कमल वन में, किसकी प्रिया रात में कमल के भीतर बन्दिनी होकर किस प्रिय को रात भर विरह की आग में जला देगी ।।१७।।

चक्रश्चासौ चरति परितः स्वप्रियां सानुरागः,
चक्री मुग्धा सरति शनकैः कान्तमेषा सलीलम् ।
एषां कीदृग् नियतिरवशं मन्दमेषा व्रजन्ती,
रात्रिः श्यामा सुखदरमणे विप्रयोगं करोति ॥ १८ ॥

यह अनुरागी चकवा अपनी प्रिया के चारों ओर घूम रहा है, और यह मुग्ध चकवी लीला करती हुयी धीरे धीरे अपने कान्त का अभिसरण कर रही है। आती हुयी यह काली रात उनके सुखदरमण में वियोग उत्पन्न कर देगी ॥१८॥

नीलग्रीवो मदनविकलः स्निग्धपारावतोऽय-,
मावृत्याग्रे चकितनयनां मोदमानः कपोतीम् ।
लीलालास्यैर्विहरति मुदा हेलया मां नु पश्यन्,
भार्यां भीरुर्वनपरिसरे रक्षितुं यो न शक्तः ॥ १९ ॥

यह मदन से व्याकुल नीली गरदन वाला स्नेही कपोत प्रसन्न होता हुआ, चकित नेत्रों वाली कपोती को आगे से घेरकर नृत्य लीलाएं करता हुआ आनन्द से विहार कर रहा है और मुझे मानों घृणा की दृष्टि से देख रहा है (कि एक यह है) जो डरपोक अपनी भार्या को वन में सुरक्षित नहीं रख सका ॥१९॥

आलिङ्ग्याङ्गैः सुतनुलतिकां पुष्पितां कोमलाङ्गी-
मारक्षन्तः प्रियसहचरीं संस्थिताः पादपा वै ।
प्रायो रक्षाबलविगलिते च प्रमादेन पुंसां,
दुष्टाक्रान्ता पतति सरला वल्लरी वल्लभापि ॥ २० ॥

निश्चय ही यह वृक्ष, पुष्पित, कोमलांगी, अपनी प्रिय सहचरी तन्वंगी लता को, अपने अंगों से आलिंगन करके रक्षा करते हुए खड़े हैं। प्रायः सहायक शक्ति समाप्त हो जाने पर एवं पुरुषों के प्रमाद के कारण तथा दुष्टों से आक्रान्त सरल लता और प्रिया (नारी) दोनों का पतन हो जाता है। (यहाँ सभी विशेषण लता और प्रिया दोनों में समान अर्थ वाले हैं।) ॥२०॥

अग्रे कृत्वा सुभगहरिणीं मद्दशादीनभावा,
आवर्तन्ते प्रकृतिकरुणाः शोकमग्नाः कुरङ्गाः।
गेहे ग्रामे पथि च विपिने सर्वथा सर्वकालं,
रक्ष्या भार्या पतिभिरनिशं निर्दिशन्तो यथा माम् ॥ २१ ॥

अपनी सौभाग्यवती हरिणियों को आगे करके मेरी दशा पर दीन भाव दर्शाते हुए स्वभाव से ही करुण, हिरण, शोकमग्न होते हुए मुझे घेर रहे हैं। मानों मुझ निर्देश दे रहे हों, कि गृह, ग्राम, मार्ग और वन में हर दशा में, हर समय, पति को अपनी पत्नी की रक्षा करनी चाहिए ॥२१॥

कान्ते ! कीदृक् कुटिलचरितैर्विश्वमातङ्कपूर्णं,
धर्मध्वंसो नयविमुखता निन्दनं सत्क्रियाणाम्।
नास्तिक्यं निष्करुणहृदयं युद्धहिंसा विनाशः,
लोकत्रासोऽभवदभिनवं पौरुषस्य प्रतीकम् ॥ २२ ॥

हे कान्ते ! कुटिल चरित्र वालों ने इस विश्व को कैसा आतङ्क से भर दिया है। धर्म का विनाश, न्याय का विरोध, सत्कार्यों की निन्दा नास्तिकता, दया रहित हृदय, युद्ध, हिंसा और विनाश तथा समाज को भयभीत करना हो, अब यह इनके पौरुष का नवीन प्रतीक हो रहा है। ॥२२॥

अत्याचारैरुदरभरणं लुण्ठनं नागराणां,
हत्या क्रूरैरबलविवशस्त्रीशिशूनां दुरन्तैः।
नारीणां चापहरणबलात्कारकृत्यापमानं,
शौर्यं चैतन्नरपशुजनानामहो ! राक्षसानाम् ॥ २३ ॥

अत्याचार से उदरपोषण, नागरिकों को लूटना, दुराचारियों क्रूर पुरुषों द्वारा निर्बल विवश नारी और बच्चों की हत्या और नारियों का अपहरण तथा बलात्कार कृत्य द्वारा अपमान, नरपशुओं राक्षसों का अब यही शौर्य रह गया है ॥२३॥

स्वार्थोद्दिष्टं विकृतचरितं किं नु पुंसामिदानीं,
धर्म्यं लोके ननु परिहृतं नैतिकं मार्गमेतैः।
यत् सन्नार्यः सततमशिवैश्चावमन्यन्त एवं,
मात्रं शत्रोः कुटिलहृदयैर्वैरसंशोधनाय ॥ २४ ॥

जाने क्यों पुरुषों का स्वार्थ से भरा हुआ इतना विकृत चरित्र हो गया है। इन लोगों ने समाज में धर्म का नैतिक मार्ग ही त्याग दिया है। केवल शत्रुता का बदला लेने के लिए दुष्ट लोगों द्वारा सन्नारियों को इस प्रकार अपमानित किया जाता है ॥२४॥

ऐश्वर्यस्य प्रभवति जने कीदृशोऽयं मदोऽपि,
येनोन्मत्तो दलति सहसा धर्मनीतिस्वरूपम्।
मर्यादां संत्यजति कलुषे पातयन्नात्मशक्ति-
मत्याचारैः सृजति निरयं रौरवं मानवानाम् ॥ २५ ॥

मनुष्य पर ऐश्वर्य का भी यह कैसा मद छाया हुआ है जिससे उन्मत्त होकर वह धर्म और न्याय को सहसा पद्दलित कर देता है। अपनी शक्ति को कलुषित कार्यों में गिराता हुआ मर्यादा को भी त्याग देता है और अत्याचारों से मानव जाति के लिए रौरव नरक निर्माण कर देता है ॥२५॥

ज्ञात्वाप्येतत् सकलमपि यद् दृश्यते नश्वरं तत्,
भोगासक्तो भ्रमति विकलो भूधनस्त्रीप्सयासौ।
भोगेनैवं क्वचिदपि न वै शाम्यते कामवेग-
माज्याहुत्यानल इव पुनर्वर्धते मोहबन्धः ॥ २६ ॥

यह जान कर भी कि इस जगत में जो दिखाई देता है यह समस्त नश्वर है फिर भी वह भोगासक्त होता हुआ पृथ्वी, धन और नारी के लोभ से विकल होकर भ्रमित रहता है। क्योंकि भोग से कहीं भी कामनाओं का वेग शान्त नहीं होता है अपितु घी द्वारा दी गयी आहुति से अग्नि की भाँति मोह का बन्धन और भी बढ़ जाता है ॥२६॥

ऐश्वर्यं नवयौवनं तनुभृतामुन्मादयत्युत्कटं ;
हीयन्ते शुचिताविवेकविनया नीतिस्तथोन्मादिनाम् ।
अज्ञातं तदनु प्रभूतदुरिताचारान्धकूपेषु वै,
भोगासक्तिविलासपंकपतितं तज्जीवनं जीर्यते ।। २७ ।।

यह भोग का ऐश्वर्य मनुष्यों के यौवन को अत्यधिक उन्मादी बना देता है । उन्मादी पुरुषों की शुचिता, विवेक और विनय तथा नीतिमय विचार नष्ट हो जाते हैं । इसके पश्चात अत्यन्त दुराचार के अन्ध कूपों में भोग आसक्ति और विलास के कीचड़ में पड़ा हुआ उसका जीवन अनजाने में ही जीर्ण हो जाता है ।।२७।।

ये देवव्रतपूजनैरपि तपोवृत्यार्जयन्ति स्वतः,
मूढा भौतिकसाधनानि विभवानैश्वर्यभोगानपि ।
मत्तास्ते सततं वपन्ति च विषं पापा जगज्जीवने,
धर्मध्वंसिन एव लक्ष्मण ! धराभारा हि ते राक्षसाः ।। २८ ।।

हे लक्ष्मण ! और जो मूढ़ देवताओं के व्रत पूजन तथा तपस्या के द्वारा भौतिक साधन, विभव ऐश्वर्य के भोगों को स्वयं अर्जित कर लेते हैं, वे उनके उपभोग से मत्त होकर महापाप करते हुए जगत के जीवन में विष ही बोते हैं । यह ही धर्म के विध्वंसक पृथ्वी के भारभूत प्राणी राक्षस कहलाते हैं ।।२८।।

कोदण्डोग्रशिखिप्रभावविशिखोद्दण्डारिदण्डोद्यते ,
दिव्ये सत्यपि विश्वदर्पदलनख्यातोल्लसद्विक्रमे ।
यत् प्राणेश्वरि ! दुर्जनैरपहृता त्वं निःसहाया वने ,
तद् रामोऽजनि निष्फलः प्रतिदिशं भ्राम्यन् वृथा निर्बलः ।२९।

पुनः सीता का स्मरण करते हुए राम कहते हैं—हे प्राणेश्वरि ! कोदण्ड पर चढ़े उग्र अग्नि के प्रभाव वाले विशिखों से उदण्ड शत्रु को दण्डित करने के लिए उद्यत तथा विश्व के गर्व को दलन करने में विख्यात उल्लसित दिव्य पराक्रम होने पर भी जो तुम दुर्जनों के द्वारा वन में निःसहाय हरण कर ली गयीं तो सचमुच यह राम निष्फल हो गया है और निर्बल वह व्यर्थ ही दिशाओं में भागता हुआ डोल रहा है ।।२९।।

अयमजनि नितान्तं निःसहायोऽद्य रामः,
प्रियसखि ! जगतोऽस्य शून्यता मां वृणोति।
मम हृदयदशां वै त्वां विना कोऽवगन्तुं,
प्रभवति मनसस्ते तां यथा मां विना कः ॥ ३० ॥

यह राम आज नितान्त निःसहाय हो गया है। हे प्रिय सखि ! इस संसार की शून्यता मुझे चारों ओर से घेरे हुये है। मेरे हृदय की इस दशा को निश्चय ही तुम्हारे बिना और कौन जानने में समर्थ है जिस प्रकार तुम्हारे मन की दशा को मेरे बिना कौन जान सकता है ॥३०॥

किरति बहुसुगन्धं पुष्पवृन्दं व्यतीते,
मधुनि तपन आगाज्ज्वालयन्नेष जीवान्।
तरलितनयनासौ रोदयन्ती च वर्षा,
शरदपि मनसः किं तापशान्ति विधात्री ॥ ३१ ॥

अति सुगन्धित पुष्प समूह को बिखेरने वाले मधु मास के व्यतीत हो जाने पर प्राणियों को जलाता हुआ ग्रीष्म काल आया। नयनों को अश्रुओं से पूर्ण करती, रुलाती हुई वर्षा भी आई और चली गयी, अब आई हुई यह शरद ऋतु भी क्या कुछ ताप शान्ति कर पाएगी ॥३१॥

इति दूताञ्जनेये महाकाव्ये
रामविरहसन्देशवर्णनम् नाम
सप्तमः सर्गः समाप्तः

———

卐 श्रीरामो विजयतेतराम् 卐

# दूताञ्जनेयम्

## अष्टमः सर्गः

इत्थं रामः प्रियविरहजोद्दामभावप्रभावात्,
सद्यः प्राप्तं नयनयुगले वारयन्नश्रुवेगम्।
अन्तःपीडां व्यथितमनसो धारयन्नतरङ्गे,
दूरं पश्यन् क्षणविरतवागाह निःश्वस्य भूयः॥ १॥

इस प्रकार श्रीराम प्रिय विरह से उत्पन्न उद्दाम भावों के प्रभाव से दोनों नेत्रों में एकाएक आए हुये अश्रु वेग को रोकते हुए तथा व्यथित मन की पीड़ा को हृदय के अन्दर ही धारण किए क्षण भर के लिये वाणी को विराम देकर, दूर कहीं देखते हुए एक लम्बी साँस लेकर पुनः कहने लगे ॥१॥

दिव्यप्रीतिः सरसहृदयं स्नेहबन्धः प्रगाढः,
कान्ता रम्या सहृदयसखी प्रेयसी माननीया।
दीयन्ते यज्जगति विधिना जीवसञ्जीवनानि,
न स्यात् तेभ्यः क्वचिदपि सतां जीवने विप्रयोगः॥ २॥

यदि विधि के द्वारा प्राणों के लिए संजीवनी जैसी दिव्य प्रीति सरस हृदय, प्रगाढ़ स्नेह का बन्धन एवं सहृदय सखी जैसी मनोहर कान्ता, प्रेयसी मानवती प्रियतमा इस संसार में प्राप्त हो, तो जीवन में सत्पुरुषों का उससे कहीं वियोग न होवे ॥२॥

प्रीते ! याता विरहविधुरं मामधीरं विहाय,
वैवश्यं ते करुणहृदये ! किं न जानामि कान्ते।
किन्तूद्दामो विरहबडवज्वारदाहप्रवाहः,
सत्यं कीदृग् भवति विषमो दुस्तरः सागरोऽयम् ।। ३ ।।

हे प्रिये ! विरह से व्याकुल अधीर मुझे त्याग कर जो तुम चली गई हो तो हे करुण हृदये ! हे कान्ते! क्या मैं तुम्हारी विवशता को नहीं जानता हूँ। किन्तु उद्दाम विरह की वडवाग्नि-ज्वार के दाह प्रवाह का यह सागर, सचमुच कितना विषम और दुस्तर होता है ॥३॥

दूरं याता प्रियसखि ! यथा नैष दोषो नियत्याः,
सर्वं चैतत् फलमिह ममोपेक्षयैव प्रसूतम्।
भस्मीभूतं गृहमिव मनो दृश्यते यन्मदीयं,
दीप्ताङ्गारः स्वयमिह मया क्षिप्त आसीत् करेण ।। ४ ।।

हे प्रिय सखि ! जो तुम मुझसे दूर चली गयी हो यह नियति का दोष नहीं है मेरी उपेक्षा से ही यह सब फल उत्पन्न हुआ है। यह जो भस्मीभूत गृह की तरह मेरा मन दिखाई देता है, इस पर जलता हुआ अंगार स्वयं मैंने अपने हाथ से ही रखा था। अर्थात् मेरी उपेक्षा से ही तुम्हारा अपहरण हुआ ॥४॥

विक्षिप्तेऽस्मिन् मनसि प्रवहत्येष झंझाप्रवातः,
आवेगानां सघनजलदा उन्नदन्ति प्रकामम्।
व्यामोहेऽसौ तमसि विपदां दुर्दिने त्वद्वियोगो,
दिग्भ्रान्तं मां विवशमनिशं भ्रामयत्युन्मदिष्णुम् ।। ५ ।।

इस विक्षिप्त मन में यह झंझा आँधी का प्रवाह चल रहा है। आवेग के घने मेघ प्रचण्ड रूप से नाद कर रहे हैं। इस व्यामोह में विपत्ति के अन्धकार में यह तुम्हारा वियोग, मुझ उन्मादी दिग्भ्रान्त को विवश दशा में भ्रमित कर रहा है ॥५॥

उद्दामेऽस्मिन् विरहदहने विप्रयोगे प्रियाणां,
वाह्याकाशादपि शशिकरा वह्निमेवोद्गिरन्ति।
वासन्तोऽपि प्रसवनिकरोऽसौ प्रसूनावलीना–
मङ्गाराणां ज्वलितकणवन्निर्दहत्यन्तरङ्गम् ।। ६ ।।

प्रिय जन के वियोग में इस विरहाग्नि के प्रबल हो जाने पर बाह्य आकाश से चन्द्र किरण भी अग्नि ही उगलने लगती है। बसन्त ऋतु में यह विभिन्न प्रकार के खिले हुये पुष्प भी अंगारों के जलते हुये कणों की भाँति हृदय को जला रहे हैं ।।६।।

यैरेवाहं कुसुमनिचयैस्त्वामलङ्कर्तुकामो,
वेणीबन्धं स्तवकमलकेषु प्रशस्तं च कण्ठे।
हारं बाह्वोः श्रवणपुटयोः कङ्कणे कुण्डले च,
काञ्चीबन्धं कुवलयदलैः शोभनं निर्मिमे स्म ।। ७ ।।

मैंने तुम्हे अलंकृत करने की इच्छा को लेकर जिन पुष्पों से बालों में बेणी बन्ध और पुष्प गुच्छक, गले में शोभन हार, दोनों बाहों और कानों में कंगन और कुण्डल, तथा सुन्दर कमल दलों से करधनी का निर्माण किया था ।।७।।

सेफालीयं कुमुदलतिका यूथिका चम्पकोऽयं,
कुन्दं मल्लीवकुलनलिनोमालतीर्कणिकाराः।
तान्येवैतान्यमितविकसत्पुष्पवृन्दानि सीते,
हस्तस्पर्शैरपि मम कृते वृश्चिकोदंशनानि ।। ८ ।।

हे सीते ! वे ही सेफाली, कुमुदलता, यूथिका, चम्पक कुन्द, मल्ली, वकुल नलिनी, मालती और कणिकारों के खिले हुए पुष्प समूह हाथ से स्पर्श करने से भी मेरे लिए बिच्छी के डंक जैसे चुभते हैं ।।८।।

**कान्ते ! यस्ते प्रतिपलमसौ द्रष्टुकामो मुखाब्जं ,**
**कार्यव्याजादपि कथमपि त्वामुपैति स्म गेहे ।**
**सोऽयं दूरे विषमविपदामन्धकारे विषीदन् ,**
**रामोऽन्विष्यन्नपि न लभते मार्गमाप्तुं प्रिये त्वाम् ।। ९ ।।**

हे कान्ते ! जो यह राम प्रतिपल तुम्हारे मुख कमल को देखने की इच्छा से किसी न किसी कार्य के बहाने से, गृह में, तुम्हारे समीप पहुंच जाता था। हे प्रिये ! वह राम दूर विषम विपत्ति के इस अन्धकार में खिन्न, खोजते हुये भी तुम्हें पाने का मार्ग भी नहीं खोज पा रहा है।९।

**स्वप्ने रम्यं सहजमधुरं दर्शयन्ती मुखाब्जम् ,**
**आलिङ्ग्यान्तःकरुणहृदयं विह्वलाश्वासयन्ती ।**
**बद्धैवार्ये ! तदनु भुजयोः क्वापि चान्तर्दधाना ,**
**मामुद्बाहुं विकलमवशं चन्द्रकान्ते ! करोषि ।। १० ।।**

हे आर्ये प्रिये ; तुम स्वप्न में अपने रम्य सहज मधुर मुख कमल का दर्शन देकर विह्वल होकर मुझे आलिंगन करती हुई मेरे करुण हृदय को आश्वासन देतो हो, फिर मेरी भुजाओं में बंधी हुई ही कहीं अन्तर्धान होकर हे चन्द्रकान्ते ! मुझे सहसा उद्बाहु विकल और विवश कर देती हो ।।१०।।

**घोरेऽन्विष्यन् गहनविपिने कन्दरेष्वाह्वयंस्त्वां ,**
**प्रत्यारावैः श्रवणपथगैर्ध्वन्यमानाचलानाम् ।**
**उद्यद्धन्वा सपदि करुणाह्वानमाशङ्कमानो ,**
**भूयोभूयः स्वरमनुसरंश्चारुगात्रे ! भ्रमामि ।। ११ ।।**

हे चारु गात्रे ! घोर गहन वन में, कन्दराओं में तुम्हें पुकारता हुआ, पर्वत गुफाओं से निकली हुई प्रतिध्वनि के कानों में पड़ने से तुम्हारी ही करुण पुकार की आशंका करते हुए तत्काल धनुष उठाए, बार-बार उसी स्वर का पीछा करता हुआ मैं इधर उधर भटकता रहता हूँ ।।११।।

दुर्दम्येयं हृदि विकलता दुर्लभा तेऽप्यवाप्तिः,
पीडा चेयं गिरितलघनीभूतवह्निप्रभावा ।
शोकोद्वेगैरविरतमथान्तर्विशन्नश्रुवेगो,
विस्फोटं चेज्जनयति तदा किं भवेद् राघवस्य ।। १२ ।।

यह हृदय की व्याकुलता दबाई नहीं जा रही है, और तुम्हारी प्राप्ति भी दुर्लभ प्रतीत हो रही है । यह हृदय की पीड़ा पर्वत के नीचे घनीभूत अग्नि के प्रभाव जैसी है। शोक के उद्वेग से यह आँसुओं का वेग निरन्तर अन्दर प्रवेश कर रहा है। इस दशा में यदि विस्फोट हो गया तो इस रघुवंशी राम का क्या होगा ।।१२।।

भाग्ये चासीद् मम जनकजे ! जीवने त्वद्वियोगो,
दुर्दम्यं तद् धनुरपि यतो मत्करेणैव भग्नम् ।
तत् किं यज्ञाज्जनकनगरीमेत्य सत्यं तदैव,
संभाव्यानां विषमविपदां बीजमुप्तं मयैव ।। १३ ।।

हे जनक पुत्री ! क्योंकि तुम्हारा वियोग मेरे भाग्य में ही था तभी वह दुर्दमनीय शिव धनुष मेरे ही हाथ से टूट गया। तो क्या सच-मुच विश्वामित्र के यज्ञ से जनक नगरी में आकर मैंने ही तभी, संभाव्य विषम विपत्तियों का बीज बो दिया था ।।१३।।

व्यर्थीभूतं जनकनगरे विक्रमं तन्मदीयं,
गेहं त्यक्त्वा मुनिपटधरो यौवनेऽरण्यवासः ।
तत्राप्यार्ये ! तव च हरणं दुःसहं शौर्यभाजां,
दुर्दैवेन प्रियसखि ! नु किं चेष्टितं जीवनेऽस्मिन् ।। १४ ।।

इस प्रकार जनक नगरी में मेरा वह विक्रम व्यर्थ हो गया। यौवन में ही गृहत्याग कर मुनियों के वस्त्र धारण कर वन में निवास करना पड़ा। हे आर्ये ! वहाँ भी तुम्हारा अपहरण हो गया, जो शूरवीरों के लिये दुःसह होता है। हे प्रिय सखि ! इस जीवन में दुर्दैव ने जाने और क्या-२ करने की चेष्टा कर रखी है ।।१४।।

सम्पन्नो यः परिणयविधौ देवसाक्ष्यं विधाय,
संकल्पश्चेत् कथमपि भवेन्निष्फलो जीवनेऽस्मिन्।
कोऽयं लोके सुजनमहितामन्तरङ्गप्रसक्तां,
गाढप्रीतिं विषमसमये विश्वसेद् विप्रयोगे ॥ १५ ॥

देवता को साक्ष्य करके जो संकल्प विवाह की विधि में लिया गया है वह यदि इस जीवन में किसी भी प्रकार निष्फल हो जाए तो फिर कौन इस लोक में, सत्पुरुषों द्वारा प्रशंसित अन्तः करण में व्याप्त प्रगाढ स्नेह का, वियोग के विषम समय में विश्वास करेगा ॥१५॥

सूर्योऽप्यन्तर्दहति तपनश्चन्द्रमा मादृशानां,
शीतस्पर्शः किरणनिकरस्तापयत्यङ्गयष्टिम्।
मामुद्दिश्य प्रहरति शरान् पुष्पधन्वाप्यधन्यो,
द्रुह्यत्येषा प्रकृतिरपि मे तेऽपराद्धो यतोऽहम् ॥ १६ ॥

सूर्य भी अन्तर को जला रहा है, यह चन्द्रमा भी मेरे जैसों को तपाने वाला सूर्य हो रहा है। क्योंकि शीतस्पर्श वाला इसका किरण समूह मेरी अंग यष्टि को तपा रहा है। यह अधन्य पुष्पधन्वा कामदेव मेरा निशाना बनाकर बाणों का प्रहार कर रहा है। सचमुच यह सम्पूर्ण प्रकृति ही मुझसे द्रोह कर रही है क्योंकि मैं तुम्हारा अपराधी हूं ॥१६॥

आख्येयं ते प्रियसखि ! न किं मद्दशावृत्तमस्ति,
रामो जातो विगलितमतिर्दुर्विनीतो धरायाम्।
शोकोद्विग्नः प्रलपति मुहुः क्रोधसन्नद्धचापो,
भस्मीकर्तुं भुवनमखिलं वीक्षते वा निषङ्गम् ॥ १७ ॥

हे प्रिय सखि ! अब कहने के लिए, मेरी दशा के विषय में कुछ भी समाचार नहीं है, विगलित मति यह राम, अब पृथ्वी पर दुर्विनीत हो गया है। कभी शोक से उद्विग्न होकर बार-बार प्रलाप करता है और कभी क्रोध से धनुष उठाये हुए समस्त भुवन को भस्म करने के लिए तूणीर की ओर देखने लगता है ॥१७॥

एवं भ्राम्यन् प्रलपनमतिर्मार्गयँस्त्वां वनेषु,
धैर्येणैवं पथि बहुविधं सान्त्वितो लक्ष्मणेन।
भाग्यादग्रे पवनतनयं प्राप्तवान् योऽनयन्नौ,
रम्यं शैलं भुवि सुकृतिनामृष्यमूकं तदानीम्॥ १८॥

इस प्रकार मार्ग में प्रलाप की बुद्धि से भटकते हुए और तुम्हें खोजते हुये मुझे, धैर्य के साथ भ्राता लक्ष्मण ने अनेक प्रकार से सान्त्वना दी। भाग्यवश आगे चल कर पवन तनय हनुमान से हमारी भेंट हो गयी जो उस समय हमको पृथ्वी पर पुण्यवान् लोगों के लिए रमणीय ऋष्यमूक पर्वत पर ले गये॥१८॥

तत्रस्थेन प्रखरमहसा वानरेन्द्रेण सख्यं,
सुग्रीवेणापरिमितबलेनाग्निसाक्ष्यं विधाय।
तत्रापश्यं व्यथितहृदयो वानरैर्दर्शितानि,
काँचीकर्णाभरणवलयानि प्रियाभूषणानि॥ १९॥

वहाँ निवास करने वाले प्रखर तेजस्वी वानरेन्द्र अपरिमित बल शाली सुग्रीव से अग्नि साक्ष्य के साथ मित्रता करके वहीं पर वानरगणों द्वारा प्रदर्शित, काँचीं, कर्णाभरण और वलय जो तुम्हारे प्रिय आभूषण थे, उन्हें व्यथित हृदय में मैंने देखा॥१९॥

गच्छन्ती यान् वनपरिसरं नात्यजस्त्वं वदान्ये,
यान्त्याकाशादपि परवशा यानभिज्ञानहेतोः।
साहाय्यार्थं सकरुणमधोऽपातयस्तान् विलोक्या-
लङ्कारान् मद्विकलहृदयं धैर्यबन्धं मुमोच॥ २०॥

हे उदार प्रिये! जिन आभूषणों को तुमने वन जाते हुए भी नहीं उतारा था पर जिन्हें परवश आकाश मार्ग से जाते हुए पहचान तथा सहायता के लिए करुणा के साथ नीचे गिरा दिया उन आभूषणों को देखकर मेरे विकल हृदय ने धैर्य का बाँध तोड़ दिया॥२०॥

**दर्शं दर्शं विवशमनसा तान्यथाभूषणानि,**
**स्मारं स्मारं तव विकलतां दुर्दशां विप्रयोगे।**
**हा हा सीते! करुणवचसा निर्भरं मां रुदन्तं,**
**पश्यन्तोऽमी सजलनयना वानरर्क्षा बभूवुः॥ २१॥**

विकल मन से उन आभूषणों को बार-बार देखकर और इस वियोग में तुम्हारी विकलता तथा दुर्दशा का स्मरण कर मैं, हा सीते इस प्रकार करुण वचन कहते हुए रुदन करने लगा, इस दशा में मुझे देखते हुये वहाँ स्थित वानर तथा ऋक्षगण सजल नेत्र हो गये॥२१॥

**अत्रावापं सुहृदमपरं भ्रातरं वानरेन्द्रं,**
**तत्सामर्थ्यात् समुचितबलैरस्मि भूयः समृद्धः।**
**त्वामन्वेष्टुं दिशिदिशि गताः कामवेगाः प्लवङ्गा,**
**येषां हस्तामलकमखिलं वर्तते विश्वमेतत्॥ २२॥**

यहाँ पर मैंने दूसरे भ्राता के समान वानरेन्द्र सुग्रीव जैसे मित्र को पा लिया है। उनके सामर्थ्य से मैं पुनः समुचित शक्तियों से समृद्ध हो गया हूँ। अब तुम्हें खोजने के लिए, अपनी इच्छानुसार गति प्राप्त करने वाले वानर सभी दिशाओं में गए हुए हैं जिनके लिए यह समस्त विश्व हस्तामलकवत् है॥२२॥

**पारे सिन्धोः क्वचिदपि भवेत् तां दशग्रीवधानीं,**
**वीराः प्राप्स्यन्त्यमितमहसा कन्दरे मन्दिरे वा।**
**अन्विष्य त्वां दयितकथया हर्षयिष्यन्ति भूयः,**
**प्रातः खिन्नामिव कमलिनीं रश्मयो भास्करस्य॥ २३॥**

समुद्र के पार कहीं भी हो, उस रावण की राजधानी में यह वीर अपनी अमित शक्ति से पहुच जाएंगे और चाहें भवन में हो या पर्वत कन्दरा में, खोजकर तुम्हे मेरे समाचार से इस प्रकार प्रसन्न कर देंगे, जैसे प्रातः सूर्य की किरणें खिन्न कमलिनी को प्रसन्न कर देती हैं॥२३॥

मत्प्रीत्यर्थं क्वचन भुवने जीवनं धारयन्तीं,
क्षुत्क्षामाङ्गीं विजनविपिने भूतले वा शयानाम्।
प्राप्स्यन्ते मद्विरहविकलामश्रुसिक्ताननां त्वां,
राहुग्रस्तामिव शशिकलां क्षीणकान्तिप्रसाराम्॥ २४॥

मेरे स्नेह के लिए कहीं भी इस भुवन में जीवन धारण करती हुई क्षुधा से क्षीण देहवाली विजन वन में भूतल पर शयन करती हुई मेरे विरह से विकल अश्रुपूर्ण नेत्रों वाली और मेरी प्रतीक्षा में खिन्न राहु द्वारा ग्रस्त क्षीण प्रभा वाली चन्द्रकला की भाँति दुर्बल तुम्हे, यह वीर वानर अवश्य प्राप्त कर लेंगे ॥२४॥

रामेणैवं यदि सुकृतिभिः पुण्यमेवार्जितं स्यात्,
वन्द्या देवाः सुरगुरुजना वन्दिता अर्चनाभिः।
तत् त्वं सीते! विषमविपदामन्धकारेऽपि नूनं,
भूया आर्ये! भुवि कुशलिनी देवताशीर्वचोभिः॥ २५॥

यदि राम ने अपने जीवन में सत्कार्यो से पुण्य ही अर्जित किया हो और वन्दनीय देवता तथा गुरुजनों की पूजा और वन्दना की हो, तो हे सीते! उस पुण्य फल से, विषम विपत्ति के अन्धकार में भी हे आर्ये, तुम देवताओं के आशीर्वचनों से पृथ्वी पर कुशलिनी बनी रहना ॥२५॥

सन्देशं मे पवनतनयो यूथपानां वरिष्ठो,
नीत्वा गच्छन् दशमुखपुरीमेष मथ्नन् हनूमान्।
त्वामन्विष्य प्रियतमकथां वेदनां राघवस्य,
शब्दैरुक्तां मम पुनरसौ वक्ष्यति स्वानुभूताम्॥ २६॥

इन वानर यूथपों में वरिष्ठ पवनतनय हनुमान मेरे सन्देश को लेकर लंकापुरी में पहुंचकर उसे मथते हुए, तुम्हे खोजकर, राघव की वेदना और तुम्हारे प्रियतम की कथा को, जिसे मैंने अनुभव किया है। और शब्दों द्वारा कहा है, पुनः यह तुम को कह सुनाएंगे ॥२६॥

सन्देशेऽस्मिन् नहि विरहजा वेदनामात्रमेव,
रामस्यास्मिन्नपि दृढमतेर्वर्तते सा प्रतिज्ञा।
रक्षार्थं या विवशवनिताबालवृद्धद्विजानां,
संहर्तुं दुष्प्रकृतिदनुजान् धार्यते क्षत्रियेण ॥ २७ ॥

इस संदेश में केवल विरह से उत्पन्न वेदना भर ही नहीं है अपितु इसमें दृढमति राम की, वह प्रतिज्ञा भी सम्मिलित है, जो विवश नारी, बाल वृद्ध और द्विजों की रक्षा के लिए तथा दुष्प्रकृति वाले राक्षसों के संहार हेतु किसी क्षत्रिय के द्वारा धारण की जाती है।।२७।।

सन्देशं ते कुशलमचिरात् प्राप्य कान्ते! कपीन्द्रो,
ज्ञात्वा शत्रोश्छलबलकलां संनिवर्तिष्यतेऽसौ।
येन भ्रात्रा सह कपिपतेः सैन्यशक्त्या समेत्य,
मुक्तिं दास्ये तव दशमुखं राक्षसेन्द्रं निहत्य ॥ २८ ॥

हे कान्ते! तुम्हारा सन्देश और कुशल प्राप्त करके कपीन्द्र हनुमान, शत्रु रावण के छलबल कला की भी जानकारी लेकर शीघ्र लौटेंगे। जिससे भ्राता लक्ष्मण कपिपति सुग्रीव एवं समस्त सैन्य शक्ति के साथ पहुंच कर मैं युद्ध में राक्षसेन्द्र रावण का वध करके तुम्हे मुक्त करूँगा ।।२८।।

बाल्ये भुक्तं जनकनगरे यच्च साकेतसद्म-
न्यैश्वर्यं तद् भुवनविदितं नाकिनामप्यलभ्यम्।
दुःखेऽतीते ननु शशिकला राहुमुक्तेव कान्ते,
भोक्तासि त्वं पुनरपि सुखं वर्तुलं कालचक्रम् ॥ २९ ॥

तुमने बाल्यकाल में जनकपुर में जो सुख भोगा था स्वर्ग के देवताओं को भी दुर्लभ जो सुख और ऐश्वर्य अयोध्या में प्राप्त किया था हे कान्ते! इस दुःख के बीत जाने पर राहु से मुक्त, चन्द्रकला की भाँति इसी सुख का तुम, पुनः उपभोग करोगी क्योंकि काल चक्र गोलाकार होता है ।।२९।।

**प्राप्ते काले प्रियसखि ! पुनर्निप्रयोगे व्यतीते ,**
**राकाचन्द्रं गतवति घने दुर्दिने चन्द्रिकेव ।**
**मामुल्लासप्रसरविकचैर्लोचनैरीक्षमाणा ,**
**शीतस्पर्शैर्विरहतपनं शामयिष्यस्यवाधम् ।। ३० ।।**

हे प्रिय सखि ! समय आने पर पुनः इस वियोग दशा के व्यतीत हो जाने पर, सघन वर्षाकाल के बीत जाने पर पूर्णिमा के चन्द्र को चन्द्रिका के समान तुम उल्लास से खिले हुये नेत्रों से मुझे देखती हुई अपने अबाध शीत स्पर्श से मेरे विरह ताप को शान्त करोगी ।।३०।।

**सीतामुक्त्वा प्रियतमकथां विप्रयोगव्यथाञ्च ,**
**शब्दस्पर्शैर्विकलहृदयं सान्त्वयन् सानुरोधम् ।**
**भावोद्रेकात् सजलनयनामार्द्रनेत्रो हनूमान् ,**
**तामाश्वस्तां कुशलवचनं राघवार्थं ययाचे ।। ३१ ।।**

इस प्रकार प्रियतम श्रीराम की कथा तथा उनकी वियोग व्यथा को सीता से कहकर एवं शब्द स्पर्श से उनके विकल हृदय को अनुरोध के साथ सान्त्वना देते हुए, सजल नेत्र हनुमान ने भावोद्रेक से आँसू भरे तथा आश्वस्त सीता जी से श्रीराम के लिए अपना कुशल सन्देश देने के लिए कहा ।।३१।।

**सहजसुखदरम्यं प्रेयसोविप्रयोगे ,**
**भवति कुशलवृत्तं केनचिद् वोपनीतम् ।**
**प्रियहृदयमनोज्ञं लभ्यते चेत् प्रतीकं ,**
**विरहविकलदेहे प्राणसञ्जीवनं तत् ।। ३२ ।।**

प्रिया के वियोग में किसी के द्वारा भी लाया गया उसका कुशल समाचार स्वाभाविक सुखद एवं रमणीय होता है। यदि प्रियतम के हृदय का प्रिय कोई प्रतीक मिल जाये तो विरह से विकल शरीर में वह प्राण सञ्जीवन जैसा ही होता है ।।३२।।

**इति दूताञ्जनेये महाकाव्ये**
**रामविरहसन्देशवर्णनम् नाम**
**अष्टमः सर्गः समाप्तः**

卐 श्रीरामो विजयतेतराम् 卐

# दूताञ्जनेयम्

## नवमः सर्गः

वीणातन्त्रीस्वरमनुसरन्तीव मुग्धा कुरङ्गी,
प्राप्याकस्मात् प्रियतमकथामाधुरीं र्निनिमेषा।
सन्देशं सा हृदयनिहितस्यार्यपुत्रस्य शब्दैः,
कर्णापूरश्रवणरसिकाकर्णयन्तीव तस्थौ ॥ १ ॥

वीणा के तारों के स्वर का पीछा करती मुग्ध हिरणी की भाँति अकस्मात् प्रियतम की कथा माधुरी को पाकर अपलक नेत्रों से देखती हुई सीता जी, हृदय में विराजमान पति श्री राघवेन्द्र के मुख से निकले शब्दों के द्वारा ही मानों सन्देश सुनती हुई, कर्णों को तृप्त कर देने वाले शब्दों को सुनने की रसिक बनी बैठी रही ॥१॥

संतृष्यन्ती विवशकुररी तप्तभूमौ निदाघे,
प्राप्यागाधां सरससलिलां निम्नगां यादृशीं वै।
सीता भीता विरहविकला मृत्युमावाहयन्ती,
सन्देशेन प्रियकुशलिना तादृशीं तृप्तिमाप ॥ २ ॥

ज्येष्ठ मास की दुपहरी में जलती भूमि पर दौड़ती हुई विवश प्यासी हिरणी, सरस जल वाली अगाध नदी को पाकर जैसी तृप्ति पाती है, भय से व्याकुल विरह दलित, मृत्यु का आवाहन करती हुई सीता, प्रिय कुशल सूचक सन्देश को पाकर वैसी ही तृप्ति पा गयीं ॥२॥

शौर्योद्दीप्तं सहजविनतं मारुतिं मातृभावाद् ,
भूयो भूयो मुदितमनसाशीर्वचांसि ब्रुवन्ती ।
मथ्नन्तीव व्यथितहृदयं सार्यपुत्राय दातुं ,
सन्देशार्थं सजलनयना रुद्धकण्ठा बभूव ।। ३ ।।

शौर्य से उद्दीप्त, सहज विनम्र हनुमान को मातृभाव वश प्रसन्न मन से बार-बार आशीर्वाद प्रदान करती हुई वे प्रियतम को सन्देश प्रेषित करने के लिए व्यथित हृदय का मन्थन सा करती हुई, सजल नयन और अवरुद्ध कण्ठ हो गयीं ।।३।।

भूयो वाणीं कथमपि नियम्य स्फुरद्भिर्वचोभिः ,
पश्यन्तीव स्मरणपथगं दृश्यमात्मानुभूतम् ।
विक्षुब्धाऽपि द्रवितहृदया साश्रुनेत्रा कथञ्चित् ,
वक्तुं सीता विकलमनसाप्यार्यपुत्रं प्रयेते ।। ४ ।।

पुनः किसी प्रकार वाणी को संयमित करके, स्मृति में आने वाले स्वयं अनुभूत दृश्यों को मानों, प्रत्यक्ष देखती हुई, विक्षुब्ध होने के साथ ही द्रवित हृदय होते हुए, नेत्रों में आँसू भर विकल मन से निकलते हुये शब्दों के द्वारा आर्य श्रीराम से कहने के लिए प्रयास करने लगी ।।४।।

ब्रूयाः शब्दैः स्वयमनुभवन् मद्दशां वायुसूनो ,
आर्यस्येयं व्यथितमनसः किञ्चिदूना यदि स्यात् ।
नारी प्रायो हृदयनिहितां वेदनां स्वानुभूतां ,
वक्तुं शक्ता भवति न यतो याति पीडा नवत्वम् ।। ५ ।।

वे बोली हे वायुनन्दन ! मेरे कहने के अनुसार मेरी दशा यदि आर्य के व्यथित मन की दशा से कुछ कम प्रतीत हो रही हो तो तुम स्वयं मेरी दशा का अनुभव करते हुए, अपने शब्दों के द्वारा उसका वर्णन करना। क्योंकि नारी प्रायः स्वयं अनुभूत हृदय में छिपी हुई वेदना को पूरी तरह कहने में समर्थ नहीं होती है। क्योंकि इससे उस की पीड़ा नवीन हो जाती है ।।५।।

उक्त्वा चैतद् गहनमनसो भावभूमिं प्रयान्ती,
पश्यन्तीव प्रियतममसौ सन्मुखे सन्निषण्णम्।
प्रत्यक्षं वै विषमविपदां दुर्दिने स्वानुभूता-
मन्तःपीडां कथयितुमथोपाक्रमीद् राघवेन्द्रम् ॥ ६ ॥

इतना कहकर मन की गहन भाव भूमि में उतर, जैसे प्रियतम को सामने बैठा देखती हुई सीता जी ने विषम विपत्ति के दुर्दिन में स्वयं प्रत्यक्ष अनुभूत अन्तर की पीड़ा को राघवेन्द्र से कहने का उपक्रम किया ॥६॥

कीदृग् धैर्यं हृदयनिहितं शौर्यमप्यार्यपुत्र,
जाने चाहं जनकनगरे पश्यतामेव राज्ञाम्।
शम्भोश्चण्डं धनुरविजितं प्राकृतैः खण्डयित्वा,
प्राप्ता सीता तदनु विजयश्रीरिवालङ्कृतेयम् ॥ ७ ॥

हे आर्यपुत्र! आप के हृदय में कैसा धैर्य एवं शौर्य निहित है। मैं जानती हूँ कि जनक नगरी में राजाओं के देखते हुये ही सामान्य जन के लिए अविजात शिव के प्रचण्ड धनुष को खण्डित करके आपने अलंकृत विजयश्री के समान इस जानकी सीता को प्राप्त किया था ॥७॥

जाने स्नेहस्फुरणमपि ते मानसे निर्मलेऽस्मिन्,
पुष्पोद्याने प्रियतम! यदा पूर्वरागं वहन्ती।
दृष्टिः सौम्या शरदि विमला चन्द्रिकेवावदाता,
मामालोक्य प्रथमदिवसे सानुरागा यथाभूत् ॥ ८ ॥

हे प्रियतम! तुम्हारे इस निर्मल मन में स्नेह के उस स्फुरण को भी जानती हूं जब पहली बार पुष्प वाटिका में पूर्वराग की दशा व्यक्त करती हुई शरद की विमल चन्द्रिका सी उज्ज्वल आपकी सौम्य दृष्टि मुझे देखकर जिस प्रकार अनुरागवती हो गयी थी ॥८॥

यच्चाभूवन् प्रवणचरितान्युद्भवानां कुलेऽस्मिन् ,
सीतापाणिग्रहणमभवद् भूयशस्तत् प्रशस्यम् ।
एवं भूता मम जनयितुर्नैव पूर्णा प्रतिज्ञा ,
शौर्यस्यापि त्रिभुवनतले राघवाणां प्रतिष्ठा ।। ९ ।।

इस सूर्यवंश में उत्पन्न होने वाले पूर्व राजाओं के जितने प्रशस्त कार्य हुए, उनमें सीता पाणिग्रहण अत्यधिक प्रशंसनीय था। इससे केवल मेरे पिता की प्रतिज्ञा ही पूर्ण नहीं हुई अपितु रघुवंशियों का शौर्य भी तीनों लोकों में प्रतिष्ठित हो गया था ।।९।।

भर्ता त्वं मे हृदयदयितोऽभूर्मम प्राणनाथः ,
सीता भूता तव सहचरी प्रेयसी स्नेहपात्रम् ।
छत्रच्छायामिव विदधती शौर्यगाथा त्वदीया ,
दिग्व्याप्तासौ विषमविपदामातपात् त्रातुमीशा ।। १० ।।

तभी आप मेरे हृदय के प्रिय भर्ता और प्राणनाथ हो गए थे। यह सीता आपकी सहचरी प्रेयसी एवं स्नेहपात्र हो गयी । मेरी छत्र-छाया सी करती दिग्व्यापिनी आप की वह शौर्य गाथा विषम परि-स्थितियों की धूप से मेरी सुरक्षा करने में समर्थ थी ।।१०।।

यानि स्नेहाज्जनकनगरे मद्विदेहेन पित्रा ,
मत्प्रीत्यर्थं बहुविरचितान्युच्चसंसाधनानि ।
तस्माद् भूयांस्यपि ननु मया स्वर्गलोकोत्तराणि ,
भुक्तान्येत्य श्वसुरभवने वैभवानीप्सितानि ।। ११ ।।

मेरे विदेह पिता श्री जनक जी ने जनकपुर में बड़े स्नेह से मेरी प्रसन्नता के लिए जिस उच्च स्तर की साधन सामग्री की व्यवस्था की थी, निश्चय ही उससे भी कहीं अधिक स्वर्ग सुख साधनों से भी बढ़कर इच्छित वैभव मैंने अपने श्वसुर के गृह आकर भोगा ।।११।।

पित्रोराज्ञां शिरसि सहसा संनिधाय व्रजन्तं,
त्वामालोक्य स्वयमनुसृतं यन्मयानन्यभक्त्या।
तत् कोदण्डप्रभवविशिखज्वालमालास्फुलिङ्ग-
ध्वस्तातङ्कप्रसृतयशसि त्वयि तु विश्वास एव ॥ १२ ॥

जब आप माता पिता की आज्ञा शिरोधार्य कर वन जाने लगे तो मैंने जो अनन्य भक्ति से आप का अनुसरण किया था वह धनुष से निकले बाणों की ज्वाला के स्फुलिंगों से आतंक को ध्वस्त कर यश का प्रसार करने वाले आप के प्रति मेरा विश्वास ही तो था जो आज भी है ॥१२॥

गच्छन्त्या मे कथमपि वने कण्टकाकीर्णमार्गे,
पाथेयं ते प्रबलभुजयोः शौर्यमात्रं न चासीत्।
श्रान्तां पश्यन् मधुरवचसा सस्मितेनाननेन,
यत् सान्निध्यं प्रतिपदमदास्तेऽपि तत्सौमनस्यम् ॥ १३ ॥

वन में काँटों भरे मार्ग पर किसी प्रकार चलते हुए केवल आप की प्रवल भुजाओं का शौर्य ही मेरा पाथेय नहीं था अपितु मुझे थकी हुई देखकर आपने मधुर वचन और प्रसन्न मुख से जो पग पग पर मेरा साथ दिया था, वह आप की सहृदयता भी, मेरा पाथेय थी ॥१३॥

एकान्ते मां स्मरसि कुसुमालङ्कृतां वीक्ष्य मन्दो,
हत्वा चञ्च्वा सुरपतिसुतो वायसो धाव्यमानः।
त्वत्क्रोधेन प्रहितविशिखेनाशु विश्वादपास्तो,
मुक्तो धूर्तश्चरणपतितः काणमक्ष्णा विधाय ॥ १४ ॥

आपको स्मरण है ? जब एकान्त में पुष्पों से अलंकृत मुझे देख कर धूर्त और मूर्ख इन्द्र पुत्र कौआ जयन्त अपनी चोंच मारकर भागा था। तो आप के द्वारा क्रोध से छोड़े गए बाण ने, उसका पीछा करते हुए, विश्व में सर्वत्र तिरस्कृत होकर आपके चरणों में आ पड़ने पर ही उसे, एक आँख से काना करके छोड़ा था ॥१४॥

हर्तारं मे वनपरिसरे दानवं तं विराधं,
क्रुद्धः कीदृक् क्वथनमकरोदग्निवाणैरमोघैः ।
पश्यन्ती तेऽतुलभुजबलं जानकीयं भयार्ता—
ऽप्याश्वस्ताभूद् विजनविपिनेऽप्यार्यसंरक्षणेन ।। १५ ।।

दण्डक वन परिसर में मेरा अपहरण करने वाले, उस विराध नामक राक्षस को आपने क्रोधित होकर अपने अमोघ अग्नि वाण से कैसा उबाल दिया था। तुम्हारे उस अतुल भुजबल को देखती हुई यह भय से व्याकुल जानकी उस निर्जन वन में भी आपके संरक्षण से पूर्ण आश्वस्त हो गयी थी ।।१५।।

तत्रैवार्यः खरमतिखलं दण्डकारण्यकालं,
कालग्रासं सह निशिचरैरात्तधन्वा विधाय ।
हर्षोत्फुल्लाश्रममुनिजनाशीर्वचोभिः सहैव,
सीताहर्षाश्रुभिरपि तदानीमभूदर्चनीयः ।। १६ ।।

उसी वन में जब आपने धनुष खींचकर अत्यन्त दुराचारी दण्डकारण्य के काल स्वरूप खर नामक राक्षस को उसके साथी राक्षसों के साथ काल का भोजन बना दिया तब हर्षोत्फुल्ल आश्रम के मुनिजनों के आशीर्वाद के साथ ही आप, इस सीता के हर्ष मिश्रित आँसुओं के द्वारा भी पूजनीय हो गए थे ।।१६।।

मिथ्याभूते कनकहरिणेऽभूद् दुराशा मदीया,
भ्रान्त्या धावंस्त्वमपि सहसा वञ्चितो राक्षसेन ।
त्राणाह्वाने विकलमनसा लक्ष्मणं प्रेषयन्त्या,
शून्यारण्ये स्वयमपि मया साधितं भागधेयम् ।। १७ ।।

परन्तु उस मायावी स्वर्ण मृग के प्रति मेरे हृदय में दुराशा उत्पन्न हो गया। मेरे आग्रह पर सहसा आप भी उस राक्षस के पीछे दौड़ते हुये ठगे गए। रक्षा की पुकार पर विकल मन से लक्ष्मण को आपकी ओर भेजते हुए मैंने स्वयं भी उस शून्य वन में अपना दुर्भाग्य निर्मित कर लिया था ।।१७।।

**यावद् देवानपि गुरुजनान् मङ्गलं याचमाना,**
**भ्रातुः पत्युः कुशलमवशापीहमानाहमासम् ।**
**तावत् शून्ये कपटमुनिना राक्षसेनापहृत्य,**
**दूरं नीता विवशविकला ते प्रिया निःसहाया ॥ १८ ॥**

आपके जाने के बाद जब तक देवता और गुरुजनों से मंगल की याचना करती हुई विवश मैं, देवर और पति की कुशल कामना करती, तब तक उस शून्य कुटीर में कपट मुनि के वेश में राक्षस ने अपहरण करके तुम्हारी इस विवश, विकल, असहाय प्रिया को दूर पहुंचा दिया ॥१८॥

**साधुं सद्यः गृहमुपगतं भिक्षुकं वीक्ष्य भीता,**
**साध्वी नारी जनकतनयावञ्चनं चिन्तयन्ती ।**
**दातुं भैक्षं कथमपि भवेन्नोत्सुका श्रद्धयापि,**
**भिक्षादानं कलुषितमहो ! राक्षसानां छलेन ॥ १९ ॥**

अब किसी गृह पर पहुंचे हुए साधु को देखकर साध्वी नारी, एकाएक सीता के प्रति ठगी का स्मरण कर, भयभीत होकर, श्रद्धा रहते हुए भी भिक्षा देने के लिये उत्सुक नहीं होगी। अहो, राक्षसों के छल ने भिक्षा दान को भी कलुषित कर दिया है ॥१९॥

**मद्दुर्भाग्यात् कुटिलवचनैराहतो लक्ष्मणोऽपि,**
**त्यक्त्वा यातः स्वरमनुसरंस्तत्र चैकाकिनीं माम् ।**
**सीमारेखापि च मम कृते या कृता देवरेण,**
**तामुल्लङ्घ्य क्व नु खलु गता हा हता ते प्रियासौ ॥२०॥**

मेरे दुर्भाग्य से ही लक्ष्मण भी मेरे कुटिल वचनों से आहत हो कर वहाँ मुझे अकेली छोड़कर उस राक्षस के स्वर का पीछा करते हुए चले गए। देवर जी ने जो मेरे लिए सीमा रेखा खींची थी, उसे लाँघ कर अब मैं कहाँ पहुंच गयी। हाय, आज तुम्हारी प्रिय वह सीता निश्चय ही मर गयी है ॥२०॥

क्षन्तव्यं मेऽविनयमनुजापद्गताया यतोऽसौ,
हस्तौ बद्ध्वा विनतशिरसा याचते लक्ष्मण ! त्वाम् ।
दूरं याता विकलविवशा भ्रातृजाया त्वदीया,
सान्निध्यं ते पुनरपि भवेद् वा न वा जीवनेऽस्मिन् ॥२१॥

हे देवर लक्ष्मण ! आज मैं विपत्ति में पड़ी हुई हूँ मेरी धृष्टता को क्षमा कर देना क्योंकि यह सीता हाथ जोड़कर विनत शिर होकर तुमसे याचना कर रही है। तुम्हारी विकल विवश यह भाभी दूर पहुँच गयी है। ज्ञात नहीं, इस जीवन में फिर मेरी तुम्हारे साथ भेंट हो कि न हो ॥२१॥

हत्वा मायामृगमुपगतावाश्रमं वीक्ष्य शून्यं,
सर्वं सीताहरणचरितं ज्ञातवन्तौ भवन्तौ ।
क्षेमं भ्रातुस्तव च विवशं ज्ञातुमुत्कण्ठितं मे,
तस्मात् कालादविरतमिदं मानसं मां धुनोति ॥ २२ ॥

मायामृग को मार कर वापस आए हुये आप दोनों ने आश्रम को शून्य देखकर सीता हरण का सारा समाचार जान लिया, किन्तु आप तथा देवर की कुशल जानने के लिए उत्कण्ठित मेरा विवश मन, उसी समय से निरन्तर मुझे दुखी करता रहा है ॥२२॥

अद्य श्रेयान् दिनमणिरभूद् वासरोऽप्येष धन्यः,
कल्याणानां निधिरिव यतः प्राप्तवानाञ्जनेयः ।
सन्देशं ते श्रवणपुटयोर्मे सुधासारमेव,
श्रावं श्रावं मधुमयमपाज्जानकीजीवनं यः ॥ २३ ॥

आज कुलगुरु भगवान भास्कर कल्याणकारी हो गए। आज का यह दिन धन्य है क्योंकि आज कल्याण की निधि के समान आञ्जनेय हनुमान यहाँ आए हुए हैं जिन्होंने मेरे कानों में अमृत की धारा जैसा आपका मधुर सन्देश सुना-सुना कर जानकी का जीवन बचा लिया। ॥२३॥

एतच्छौर्यं तव भुजबलं कौशलं कोशलेन्द्र,
कोदण्डं तन्निशितविशिखाँस्त्वां यतः स्मारयामि।
यद् वैदेहीं तव कुलवधूं छद्मना राक्षसेन्द्रो,
लङ्काधीशो भुवनविजयी रावणो वै जहार ॥ २४ ॥

हे कोशलेन्द्र ! मैंने यह आप का शौर्य, यह आपकी भुजाओं का बल, कौशल, कोदण्ड और तीक्ष्ण वाणों की शक्ति का आपको इसलिए निश्चय ही स्मरण कराया है क्योंकि आपकी कुल वधू मुझ वैदेही का छल से अपहरण करने वाला भुवन विजयी लंकाधीश रावण है ।।२४।।

लङ्का सेयं वसतिरनिशं राक्षसानामिदानीं,
दुर्लङ्घ्या यज्जलधिपरिखा विस्तृता प्राकृतानाम्।
तत्रैवासौ वसति दनुजो राजधानीं विधाय,
येनानीता प्रिय ! तव सखी दुर्विनीतेन सीता ॥ २५ ॥

इस समय यह लंका निरन्तर राक्षसों का आवास बनी है। इस की विस्तृत समुद्र की परिखा सामान्य जन के लिए दुर्लंघ्य है। हे प्रिय; यह राक्षस रावण वहीं अपनी राजधानी बनाकर निवास करता है, जिस दुष्ट ने आप की प्रिय सखी सीता का हरण किया है ।।२५।।

जाने शौर्यं परिघभुजयो रक्षितां यद्बलेन,
को मां हर्तुं प्रभवतु जनो देवयक्षासुराणाम्।
तत्राप्येषा तव सहचरी चेद् हृता रावणेन,
मद्दुर्भाग्यं फलितमपि तल्लोलुपत्वं च नार्याः ॥ २६ ॥

हे स्वामिन् ! मैं तुम्हारी परिघ जैसी भुजाओं का शौर्य जानती हूँ जिनकी शक्ति से सुरक्षित मुझे देव यक्ष या असुरों में कौन हर सकता था। फिर भी यदि तुम्हारी इस सहचरी को रावण ने अपहरण कर लिया तो यह कोई मेरा दुर्भाग्य ही फलित हो गया था साथ ही नारी को लोलुपता का भी परिणाम था (मैं व्यर्थ ही स्वर्ण मृग के लोभ में जो आ गई थी) ।।२६।।

इत्थं नाथात्मनि बहुतरं मा शुचो मद्वियोगं,
शोकोद्विग्ने मनसि सहजा क्षीयते पौरुषश्रीः।
कालश्चायं विकृतचरितान् दुर्विनीतान् निहन्तुं,
धैर्येणार्य ! प्रखरमहसा शक्तिपुञ्जार्जनाय ॥ २७ ॥

हे नाथ ! इस प्रकार आप मेरे वियोग के कारण अपनी आत्मा में इतना अधिक शोक न करें। क्योंकि शोक से उद्विग्न मन से स्वाभाविक पौरुषश्री क्षीण हो जाती है। हे आर्य ! यह समय तो विकृत चरित्र वाले दुर्विनीत राक्षसों पर प्रहार करने और धैर्य के साथ अपने प्रखर तेजोमय शक्ति पुञ्ज के अर्जन करने का है ॥२७॥

जीवेयं वा निशिचरपुरे मृत्युमेवाश्रयेऽहं,
त्वत्संकल्पः कथमपि भवेन्निष्प्रभावो न तेन।
स्मर्तव्यासौ हतमुनिजनास्थीनि दृष्ट्वा सरोषं,
साक्षीकृत्य त्रिभुवनजनान् या कृतासीत् प्रतिज्ञा ॥ २८ ॥

मैं इस निशाचरों की नगरी में जीवित रहूँ या मर जाऊँ उस से आप का संकल्प किसी प्रकार निष्प्रभावी नहीं होना है। आपको सदा उस प्रतिज्ञा को स्मरण रखना है जो आपने मृत मुनिजनों की अस्थियों को देखकर रोष के साथ तीनों लोकों को साक्षी करके की थी ॥२८॥

विश्वख्याते जनिरपि कुले सत्यसन्धप्रभूणां,
प्राणोत्सर्गैरपि च वचसां रक्षिता यैः प्रतिष्ठा।
हिस्रांश्चौरोद्धतनिशिचरान् हन्तुमेषा त्वयापि,
सद्यो लोकोत्तरभुजबलैः पूरणीया प्रतिज्ञा ॥ २९ ॥

आप भुवन विख्यात सत्यसन्ध राजाओं के वंश में उत्पन्न हुए हैं जिस वंश के राजाओं ने प्राण त्याग कर भी अपने वचनों से की हुई प्रतिज्ञा की रक्षा की है। इसलिए आपको लोकोत्तर भुजाओं के बल से, नारी चोरों, और उद्धत राक्षसों को मारने के लिए, अपनी उस प्रतिज्ञा को पूर्ण करना है ॥२९॥

**नाश्वस्ता चेत्तदपि भवतो दीप्तशौर्यं प्रति स्यां ,**
**जातस्पर्शा परपुरुषतः किं नु जीवेयमार्य !**
**द्रष्टुं जीवाम्यवशवनितामानभङ्गोद्धताना- ,**
**मुच्छेदं त्वन्निशितविशिखै रक्षसां मस्तकानाम् ।। ३० ।।**

हे आर्य ! यदि में आपके उस दीप्त शौर्य के प्रति आश्वस्त न होती तो पर पुरुष का स्पर्श पाकर क्या मैं अब तक जीवित रहती । मैं तो आपके तीक्ष्ण बाणों से, विवश नारी के सम्मान को भंग करने वाले उद्धत राक्षसों के मस्तकों को कटता हुआ देखने के लिए ही जी रही हूँ ।।३०।।

**उद्यत्कृपाणमवलोक्य निशाचरस्य ,**
**रोषाद् यदुक्तमपि नाथ मया, वदामि ।**
**मासे गते प्रियतमस्य भुजोऽथवा ते ,**
**घोरासिरेव भविता मम कण्ठहारः ।। ३१ ।।**

हे नाथ ! उस निशाचर की उठी हुई कृपाण को देखकर रोष से जो मैंने कहा था उसे बता रही हूँ एक मास के बीतने पर मेरे प्रियतम की भुजा अथवा तेरी यह कृपाण ही मेरा कण्ठहार होगी ।।३१।।

**यदि विधिविपरीते छद्मनान्तःप्रपञ्चा-**
**दपहरति शृगालः सिंहभार्यां कथञ्चित् ।**
**विदलितकरिकुम्भोदग्रदंष्ट्राकरालाज्-**
**जगति कति दिनानि त्रायतेऽसौ मृगेन्द्रात् ।। ३२ ।।**

दैव के विपरीत होने पर छल या अन्य किसी आन्तरिक प्रपञ्च से कोई सियार किसी प्रकार यदि सिंह की सिंहिनी का अपहरण कर लेता है तो हाथी के गण्ड स्थल को विदीर्ण करने वाले, तथा प्रचण्ड उग्र घात पहुँचाने वाले मृगेन्द्र सिंह से वह इस संसार में अपने को कितने दिन तक सुरक्षित रख पाएगा।।३२।।

**इति दूताञ्जनेये महाकाव्ये सीतासन्देशवर्णनं नाम**
**नवमः सर्गः समाप्तः**

卐 श्रीरामो विजयतेतराम् ●

# दूताञ्जनेयम्

## दशमः सर्गः

एवंकारं स्मृतिपथगतैः प्रेयसः स्नेहबद्धैः,
दृश्यैः सीता रघुकुलमणिं पौरुषं स्मारयन्ती।
धीराऽप्येषा विवशहृदया शोकसरुद्धकण्ठा,
भूयो रामं कथमपि मनोवेदनां व्याजहार ॥ १ ॥

इस प्रकार स्मरण आने वाले प्रियतम के प्रेम से जुड़े दृश्यों के माध्यम से रघुकुलमणि श्रीराम को उनके शौर्य का स्मरण कराती हुई धीर होते हुए भी विवशहृदया शोक से गला भरे हुए सीता किसी प्रकार पुनः अपने मन की वेदना श्रीराम से कहने लगी ॥१॥

किं वा वृत्तं मम प्रियतम ! क्रूरहस्ते गताहं,
व्याघ्रग्रस्ता विवशकुररी मृत्युपाशे निबद्धा।
शून्येऽरण्येऽपहरणमभूत् ते निरीहप्रियायाः,
किं वा शेषं पुनरपि कथं जीवनं धारयामि ॥ २ ॥

हे प्रियतम ! मेरी अब क्या कथा है। मैं क्रूर राक्षस के हाथों में पड़ गयी हूँ। बाघ द्वारा पकड़ी गयी विवश हिरणी मृत्यु पाश में जकड़ गयी है। शून्य वन में तुम्हारी निरीह प्रिया का अपहरण हो गया। अब क्या शेष रह गया है। फिर भी जाने क्यों मैं अब भी जीवन धारण किए हुए हूँ ॥२॥

**वक्षःपीडं मृदुलशयनेऽशेत यासौ भुजाभ्यां,**
**भर्त्रा सार्धं प्रतिनिशमहो वन्दिभिः स्तूयमाना।**
**भूमौ शेते कुटिलकठिनायामियं निश्चरीणां,**
**नादैर्निद्राविरतनयना प्रेयसी तेऽसहाया॥ ३॥**

वह जो प्रत्येक रात चारणों द्वारा वन्दित होती हुई पति के साथ भुजाओं में आलिङ्गन बद्ध कोमल शैया पर शयन करती थी, वही तुम्हारी यह प्रिया कुटिल कठोर भूमि पर राक्षसियों के नाद के बीच नींद रहित आँखें लिए असहाय अवस्था में पड़ी रहती है ॥३॥

**घोरा रात्रिः कथमपि तपन् वासरो याति नित्यं,**
**पक्षाः क्षीणा ऋतुरपि तथा पावसोऽयं व्यतीतः।**
**सर्वे याताः परमतितरां दुःखवारामधीशः,**
**पश्यन् प्रायः शरदि शशिनं वर्धते नेत्रयोर्मे॥ ४॥**

किसी प्रकार यह तपन भरा दिन और भयंकर रात तो नित्य ही बीत जाती है। पक्ष भी बीत गए और इसी प्रकार यह वर्षा ऋतु भी बीत गयी है। सभी चले गए पर जाने क्यों इस शरद ऋतु में चन्द्रमा को देखकर मेरे नेत्रों में दुःख का सागर कुछ अधिक ही उमड़ आता है ॥४॥

**प्रातः पुष्पैर्नवलधवलैः सज्जितो यस्त्वयासीत्,**
**विक्षिप्तोऽभूद दशमुखकरैः केशपाशो मदीयः।**
**जातो वर्षातपनपवनैर्धूलिभिर्धूसरोऽयं,**
**निःस्नेहो दुर्दलितकुटिलस्त्वत्करस्पर्शशून्यः॥ ५॥**

उस दिन प्रातः काल आपने जिसे नूतन श्वेत पुष्पों से सजाया था वह मेरे बालों का जूड़ा दशमुख के हाथों से बिखर गया है। अब वह घोर वर्षा, पवन और तपन भरी धूल से धुमैला मानों तुम्हारे हाथों के स्पर्श का स्नेह न पाकर दलित और कुटिल हो गया है ॥५॥

व्याचक्षे किं श्रवणनयनान्तर्गतं यद् रहस्यं;
जातं चैतद्द्वयमपि यतः स्वैरमात्मप्रबन्धे।
एकं वाणीश्रवणविकलं वर्ततेऽनावृतं वै,
मज्जत्यन्यज्जलपरिसरे कीदृशस्त्वद्वियोगः ॥ ६ ॥

आपके वियोग में मेरे इन श्रवण और नेत्रों के बीच कुछ अलग ही रहस्य चल रहा है जिसके सम्बन्ध में क्या कहूँ। क्योंकि यह दोनों अपनी व्यवस्था में पूर्ण स्वतन्त्र से हो गए हैं। श्रवण तो आपकी वाणी सुनने के लिए विकल अपने को अनावृत (नग्न या खुले हुए) किए हुए है, और नेत्र जल परिसर में अपने को डुबोये हुये है (आसुओं में डूबे रहते हैं) आपका यह वियोग भी कैसा है ॥६॥

को वा पृच्छेद् विकलमनसो वृत्तिमेतां मदीयां,
हित्वा या मां विपदि रमते मत्प्रियेणैव साकम्।
सत्यं प्राप्ते तमसि गहने दुर्दिने मानवानां,
छाया सार्धं त्यजति किमतः चञ्चलानां क्रियेत ॥ ७ ॥

मेरी इस बेचैन मनोवृत्ति का हाल कौन पूछे, जो विपत्ति काल में मेरा साथ छोड़कर मेरे प्रियतम के ही साथ रमण कर रही है। सच है, गहन दुर्दिन के अन्धकार में छाया भी मनुष्यों का साथ छोड़ देती है तो भला इन चञ्चलाओं का कोई क्या कर लेगा ॥७॥

येषामाशा खलु फलवती जायते जीवनेऽस्मिन्,
ते वै पुण्यस्मरणचरिताः कीदृशाः सन्ति लोकाः।
सर्वाभीष्टव्रतनियमनैर्देवनाभ्यर्चनाभि-
राशाबन्धो नियतिविमुखो निष्फलोऽभून्मदीयः ॥ ८ ॥

इस जीवन में जिनकी आशा निश्चित रूप से फलवती हो जाती है, ऐसे पुण्य स्मरण चरित्र वाले कितने लोग हैं, परन्तु समस्त अभीष्ट व्रत नियम तथा देवताओं के पूजन आदि से भी मेरा तो आशा बन्ध, दैव के विमुख होने के कारण, निष्फल ही रहा है ॥८॥

किं वा ब्रूयां नियतिविवशं वर्तते विश्वमेतद् ,
भाग्यं चैतद् विलसतितरां कीदृशं मानवानां ।
धर्माचारा विपदि विकलाः काननेषु भ्रमन्ति ,
भोगासक्ताः सुखदशयने शेरते पापचर्याः ॥ ९ ॥

इस विषय में क्या कहूँ । यह सारा विश्व ही दैव के वश में रहता है। यह भाग्य किस प्रकार मनुष्य के साथ खिलवाड़ करता है। इसके प्रभाव से धर्म पर चलने वाले पुरुष विपत्ति में फंसे हुये व्याकुल वनों में फिरते हैं। और भोग विलासी पापी लोग सुखद शैया पर सोते हैं ॥९॥

घोरा रात्रिश्चरति विषमा तामसी मानसेऽस्मिन् ,
भूयो भूयः सघनविपदामम्बुदा विद्रवन्ति ।
मज्जन्तीं मां गहनतिमिरे को नु रक्षेन्निराशां ,
न स्यादन्तःक्षितिजकुहरे स्नेहदीपस्त्वदीयः ॥ १० ॥

इस मानस में विषम तामसी रात्रि विचरण कर रही है, विपत्तियों के सघन मेघ बार-बार घुमण रहे हैं । गहन अन्धकार में निराशा में डूबती हुई, मुझे कौन बचा पाता यदि अन्तःकरण के क्षितिज कुहर में, आपके स्नेह का दीपक न जलता होता ॥१०॥

एते मासा कथमपि गतास्त्वत्प्रतीक्षारतायाः ,
पश्यन्त्या मे सवितुरुदयं चास्तमेवं प्रतीच्याम् ।
प्राणैः सार्धं जिगमिषुरहो वर्तते शारदोऽयं ,
मासस्त्रासो निशिचरपतेर्वर्धते नित्यमेव ॥ ११ ॥

सूर्य का पूर्व में उदय और इसी प्रकार पश्चिम में अस्त देखते हुये, तुम्हारी प्रतीक्षा में किसी प्रकार इतने मास बीत गए हैं, पर यह शरद ऋतु का महीना प्राणों के साथ जाना चाहता है, क्योंकि राक्षसेन्द्र रावण का भय नित्य प्रति बढ़ता ही जाता है ॥११॥

**क्रूरश्चासौ दशमुखपुरीराक्षसीनां समूहः,**
**कृन्तन् मर्म क्षुरितवचनैर्भीषयन्नट्टहासैः।**
**क्षीणां स्वामिस्तव विरहजेनाग्निना दह्यमानां,**
**ग्रस्तुं त्रस्तामिव शशिकलां राहुवन्मां दुनोति ।। १२ ।।**

हे स्वामिन् यह लंकावासिनी राक्षसियों का क्रूर समूह, छुरे जैसे वचनों से मर्म को काटता हुआ और अट्टहास से भयभीत करता हुआ आपकी विरहाग्नि में जल रही, क्षीणकाय, भयभीत, मुझे उसी प्रकार निगलने के लिए पीडित करता है, जिस प्रकार राहु चन्द्रकला को ग्रसना चाहता है ॥१२॥

**रम्या चासौ सघनतरुभिर्वाटिका कर्णिकारै–,**
**र्नीपाशोकैः पनसवकुलैरुन्नतैर्नारिकेलैः।**
**पुन्नागानां ललितवलयैर्यत्र मुग्धा वनश्री–**
**र्लीलालास्यं रचयति मुहुश्चन्द्रिकासु क्षपासु ।। १३ ।।**

यह वाटिका कर्णिकार, नीप अशोक, पनस वकुल, ऊँचे-ऊँचे नारियल और पुन्नाग जैसे सघन वृक्षों के ललित घेरों से रम्य हो रही है, जहाँ मुग्ध वन लक्ष्मी, चाँदनी भरी रातों में बार-बार लीला नृत्य करती है ॥१३॥

**यत्रागत्य प्रणयमुखरा राक्षसाः कामिनीभिः,**
**पानोन्मत्ताः प्रियसहचरीभिः समालिङ्गिताभिः।**
**हास्यैर्लास्यैः सममनुपदं गाढमाबद्धरागाः,**
**स्वैराचारं विकृतवचनैराचरन्त्युन्मदाभिः ।। १४ ।।**

जहाँ आकर प्रणय मुखर राक्षस, प्रियों के साथ चलने वाली आलिङ्गनवद्ध, उन्मद कामिनियों के साथ मदिरा पान में उन्मत्त होते हुए अत्यन्त राग में डूबे हुये, हास्य और नृत्य के साथ पद पद पर विकृत वचनों से स्वैर आचरण करते हैं ॥१४॥

आ रादेषा पुरपरिसरान्नारिकेलीवनानां,
रम्या भूमिर्हरितवसना शाद्बलैर्दृश्यमाना।
उग्रैः कृत्यैः पिशुनचरितै रक्षसां दुर्मदानां,
भोग्या भूता महिषपिशितैरासवैः स्वैरिणीनाम् ॥ १५ ॥

नगर परिसर के समीप घास के हरे भरे परिधान को धारण किए हुए, दिखाई देती नारियल वनों की रमणीय भूमि, उग्र कृत्यों एवं दुश्चरित्रों से महिष मांस एवं मंदिराओं के सेवन से, दुर्मद राक्षसों तथा स्वच्छन्द चारिणी राक्षसियों की भोग्या हो गयी है ॥१५॥

शीतस्पर्शो मलयपवनोऽप्यत्र लङ्कानगर्या-
मेत्य प्रायस्त्यजति सहसा गन्धजं सौमनस्यम्।
भक्ष्यैरुग्रैः सह बहुविधैस्तामसैः पच्यमानैः,
प्राप्तासंगो व्यथयति मनो दुःसहो गन्धवाहः ॥ १६ ॥

शीत स्पर्श वाला मलय पवन भी इस लंका नगरी में आकर प्रायः अपना गन्धज सद्व्यवहार सहसा त्याग देता है अनेक प्रकार के पचनशील, तामसी उग्र भक्ष्य पदार्थों के साथ मिलकर यह पवन दुःसह होता हुआ मन को व्यथित कर देता है ॥१६॥

अत्राऽशोकः किल मम कृते मूर्तिमान् शोक एव,
रक्तैर्मन्ये किसलयकरैरापिवन् रक्तमेव।
पादस्पर्शैः प्रतिदिनमहो पुष्पितोऽप्यार्यनार्याः,
शक्तो नासौ शरणपतितां मामशोकां विधातुम् ॥ १७ ॥

यहाँ पर खड़ा यह अशोक वृक्ष मेरे लिये निश्चय ही मूर्तिमान शोक ही है। लगता है, यह लाल किसलय रूपी करों से रक्त पान हो कर रहा है। आश्चर्य है कि इस आर्यनारी के पाद स्पर्श ने प्रतिदिन पुष्पित रहने वाला भी यह वृक्ष मुझे शोक रहित नहीं कर पा रहा है ॥१७॥

लोके प्रोक्ता धरणितनया ते प्रिया जानकीयं,
तस्याः कीदृक् कठिनमभवज्जीवनं तद्धरायाम् ।
अत्याचारं गहनविपदं चाऽपमानं कृतघ्नैः,
पश्यन्ती सा यदि विसहते किं नु धैर्यं जनन्याः ।। १८ ।।

इस लोक में तुम्हारी प्रिया यह जानकी भूमि की पुत्री कही गयी है। उस भूमि पर उसका जीवन कैसा कठिन हो गया है। अपनी पुत्री पर होने वाले अत्याचार भयंकर विपत्ति तथा कृतघ्न लोगों द्वारा किया गया अपमान देखती हुई भी यदि वह सहन कर रही है, तो माँ का जाने कैसा धैर्य है ।।१८।।

मूलेऽस्यास्मिन्नियमुपवने निःसहाया शयाना,
भूमौ विष्वग् विकृतचरितै राक्षसैरावृतायाम् ।
सीता रक्षेदिह कथमसूंश्चार्यनारीचरित्रं,
चिन्ताव्याघ्री दलति हृदयं प्रत्यहं ते प्रियायाः ।। १९ ।।

यहाँ इस उपवन में इस अशोक के नीचे विकृत चरित्र वाले राक्षसों से घिरी भूमि पर निःसहाय पड़ी हुई यह सीता, किस प्रकार प्राणों की और आर्य नारी के चरित्र की रक्षा कर पाये, यही चिन्ता व्याघ्री तुम्हारी प्रिया के हृदय को चीरती रहती है ।।१९।।

स्वामिन्नेतन्निशिचरपुरं रौरवं मानवाना-
मार्यानारी कथमिह धरेज्जीवनं निःसहाया ।
स्वर्गङ्गायाः सरसपयसि स्नानशीला मराली,
कुल्यापङ्के विवशपतिता किं नु जीवेत् क्षणार्धम् ।। २० ।।

हे स्वामी ! यह राक्षसों की नगरी मानवों के लिए रौरव नरक ही है। असहाय आर्य नारी यहाँ कैसे जीवन धारण कर सकती है। स्वर्ग में मन्दाकिनो के सरस जल में स्नान करने वाली हंसिनी, नाले के कीचड़ में विवश पड़ी हुई, क्या आधे क्षण भी जीवित रह सकती है ।।२०।।

आख्येयं वै भवतु किमिदं वृत्तमेवाबलायाः,
प्राप्ता हस्ते यदि कथमिदोन्मादिनां राक्षसानाम्।
दैवादेतत् प्रभवति यतोऽप्यापदामन्धकारे,
मग्नाप्यस्मिन् रघुकूलवधूः शीलसंरक्षितेयम् ॥ २१ ॥

यदि किसी प्रकार इन उन्मादी राक्षसों के हाथों में पड़ गयी तो आर्य अवला की क्या यह कथा कहने योग्य रहेगी यह भाग्य का ही प्रभाव है कि इस आपत्ति के अन्धकार में डूबी हुई भी यह रघुकुल वधू अपने शील का संरक्षण किये है ॥२१॥

मङ्गल्येयं रणविजयिनी शक्तिराद्या जगत्यां,
नारी प्रोक्ता पुरुषजननी वीरसूरन्नपूर्णा।
धर्मं या संभरणनिपुणा धारयन्तो जगत्या—
मन्तर्वृत्या रचयतितरां लोकनिर्माणमेषा ॥ २२ ॥

इस नारी को मंगलमयी, युद्ध में विजय करने वाली पृथ्वी पर आद्याशक्ति कहा गया है। यह पुरुषों को जन्म देने वाली वीरों की जन्मदायी अन्नपूर्णा कहलाती है। यही संसार को पालन करने में निपुण है जो धरती पर धर्म को धारण करती हुई अपनी आन्तरिक प्रक्रिया से लोक निर्माण करती है ॥२२॥

ब्रह्माणीयं त्रिपुरजयिनो पार्वती शङ्करस्य,
विष्णोर्लक्ष्मीर्महिषदनुजोन्मर्दिनी चाम्बिकेयम्।
माया धात्री प्रकृतिरपि सा त्रीन् गुणान् धारयन्ती,
भव्यं विश्वं सृजति पुरुषं प्रेरयन्तीयमेव ॥ २३ ॥

यही ब्रह्मा की ब्रह्माणी और त्रिपुरजयी शंकर की पार्वती है। विष्णु की लक्ष्मी और महिषासुर मर्दिनी यही अम्बिका दुर्गा है। त्रिगुण को धारण करने वाली यही मायाधात्री प्रकृति कहलाती है। यही पुरुष को प्रेरित करती हुई भव्य विश्व का निर्माण करती है ॥२३॥

नारी प्रातर्विकचकमलं गुञ्जनं षट्पदानां,
सौन्दर्यश्रीः सुरभिसमये चन्द्रिका शारदीया।
श्रृङ्गारोऽसौ नवरसविधौ काव्यमेषा कवीनां,
शोभा भावादिषु परिणतिः सत्कलाया विधातुः ॥ २४ ॥

वस्तुतः नारी प्रातः का खिला कमल है, भ्रमरों का गुञ्जन वसन्त ऋतु की सौन्दर्यश्री और शारदीय चन्द्रिका है। नारी नवरसों में प्रधान शृंगार रस है, कवियों का काव्य और भावों में शोभा भाव है। नारी, ब्रह्मा की सुन्दर कला का परिणाम है ॥२४॥

एता दिव्याः प्रकृतिकृतयो दानवैः संह्रियन्ते,
पापाचारैः कथमपि बलात्कर्तुमेता ह्रियन्ते।
दह्यन्ते वै विकलवनिता लोलुपैर्दुर्विनीतै-
र्बन्दीभूता विवशपतिता दुष्क्रियन्ते दुरन्तैः ॥ २५ ॥

ऐसी दिव्य प्रकृति की रचनाओं का राक्षसों द्वारा संहार किया जाता है। पाप आचरण वाले किसी प्रकार बलात्कार के लिए इनका अपहरण करते हैं। धन लोलुप क्रूर लोगों द्वारा इन दुःखी नारियों को जला दिया जाता है। और अन्त में दुष्परिणाम को भोगने वाले लोगों द्वारा विवश पतित नारियों को बन्दी करके दुष्कर्म किए जाते हैं ॥२५॥

इयमपि तव भार्या वन्दिनी राक्षसाना-
मनुसरति नितान्तं दुर्बलस्त्री स्वरूपम्।
परमतुलबलेन स्वामिना यत्त्वयास्याः,
यदि न भवति रक्षा तत्तु दुर्दैवमेव ॥ २६ ॥

हे नाथ राक्षसों की वन्दिनी यह तुम्हारी आर्या सीता भी नितान्त दुर्बल स्त्री का ही रूप है। फिर भी अतुल वली हे मेरे स्वामी आपके द्वारा यदि इसकी रक्षा नहीं हो पाई तव तो यह मेरा दुर्भाग्य ही होगा ॥२६॥

जातापि राक्षसकुले ननु देवतेव,
संवर्तते प्रहरिणी त्रिजटापि नाम।
मत्प्राणरक्षणपरा सघनान्धकारे,
क्षीणा प्रकाशरुचिवत् परिलक्ष्यते सा ॥ २७ ॥

(हाँ यह एक बात शुभ सूचक है) कि राक्षस कुल में उत्पन्न हो कर भी देवता के समान त्रिजटा नामक राक्षसी हमारी प्रहरिणी है। इस सघन अन्धकार में मेरे प्राणों की रक्षा में तत्पर वह मुझे क्षीण प्रकाश की चमक जैसी दिखाई देती है ॥२७॥

प्रीत्या प्रार्थयते हि मां जनहिते साश्वासयन्ती भृशं,
प्राणान् धारयितुं यतोऽखिलमिदं विध्वंसनोपक्रमः।
दुष्टानां दुरितप्रभावविलसत्क्रूरक्रियोन्मादिनां,
विश्वत्रासकृतां च देववनिताधर्मद्विषां रक्षसाम् ॥ २८ ॥

वह मुझे आश्वासन देती हुई जनहित में प्राणों को धारण रखने के लिए अत्यधिक प्रार्थना करती है। क्योंकि उसकी दृष्टि में पाप के प्रभाव से शोभित क्रूर कार्यो से उन्मादी दुष्टों, विश्व को सताने वाले तथा देवता स्त्री और धर्म के शत्रु, राक्षसों के विध्वंस का यह सब उपक्रम है ॥२८॥

भवति पापकृतां मरणोत्तरं,
नरकघोरभयावहयातना।
परमहो सकलामपि तामिहाऽ-
हमनुभूतवती ननु जीविता ॥ २९ ॥

(शास्त्रों का कहना है) पाप करने वालों के लिए मृत्यु के पश्चात् नरक की घोर भयावह यातना होती है। परन्तु मैंने तो जीवित रहते ही उस सबको निश्चय ही यहां अनुभव कर लिया है ॥२९॥

मम जीवनमेव निश्चयं,
यदि ते नाथ दृढ़ीकरिष्यति।
असुराधिपतेर्विनाशने,
ननु जीवाम्यपि दारुणापदि ।। ३० ।।

मैंने भी निश्चय किया है कि हे नाथ! मेरा जीवित रहना यदि आपके द्वारा राक्षसेन्द्र रावण के विनाश की प्रतिज्ञा के निश्चय को दृढ़ करेगा तो मैं इस दारुण आपत्ति में भी जीवित रहूँगी ।।३०।।

चन्द्रोऽप्येष सुधाकरो भुवि तले वर्षन् सुधामुच्यते,
भूतोऽसौ तु निशाकरो मम कृते तन्वन् निशां मे हृदि।
अत्राशोकवने प्रभूतविकसत्पुष्पाकरः प्रत्यहं,
नाथ! त्वद्विरहे भिनत्ति हृदयं कुन्ताकरो मे यथा ।।३१।।

हे नाथ! यह चन्द्रमा पृथ्वी पर अमृत बरसाता हुआ सुधाकर कहा जाता है पर मेरे लिए तो यह हृदय में निशा (अन्धकार) का विस्तार करता हुआ निशाकर ही रहा है। यहां अशोक वाटिका में प्रति दिन खिलते हुए पुष्प समूह आपके वियोग में भालों की तरह मेरा हृदय ही छेदते हैं ।।३१।।

मम विलसितमेतत् पूर्वजन्मानुसारं,
वपति यदपि बीजं प्राप्यते तत्फलं वै।
कुरु न मनसि खेदं मत्कृते तद् विधेहि,
भवतु यदपि नाथ! क्षत्रियस्यानुरूपम् ।। ३२ ।।

यह सब लीला विलास मेरे पूर्वजन्म में किए कर्मों के अनुसार ही हो रहा है। कोई जो बीज बोता है उसे निश्चय ही वही फल मिलता है। अतः हे नाथ! आप मेरे लिए अपने मन में खेद न करें, अपितु वह कार्य करें जो क्षत्रिय के अनुरूप हो ।।३२।।

इति दूताञ्जनेये महाकाव्ये सीतासन्देशवर्णनं नाम
दशमः सर्गः समाप्तः

卐 श्रीरामो विजयतेतराम् 卐

# दूताञ्जनेयम्

## एकादशः सर्गः

मौनीभूय क्षणमिव गता गह्वरे जीवनस्य,
पश्यन्ती सा वियति सहसाऽतीतचित्रं यथार्थम्।
अन्तर्दृष्ट्या प्रियतममसौ सन्मुखे वीक्षमाणा,
सीता दुःखद्रवितहृदयोवाच कान्तं च भूयः ॥ १ ॥

क्षण भर मौन रहकर जीवन की गहराई में उतरती हुई सहसा आकाश में अपने अतीत के यथार्थ चित्र को देखती हुई तथा अन्तर्दृष्टि से अपने प्रियतम को सामने देखती हुई सीता जी दुःख से द्रवित हृदय होकर पुनः कान्त श्रीराम से कहने लगीं ॥१॥

आदग्धान्तर्विरहदहने दाहकाँस्ताँश्च भूयोऽ-
नैषं दीर्घांस्तपनदिवसान् ध्यानमग्ना तवाहम्।
धूलिव्याप्ते मलिनगगने क्षीणतारे तरन्तं,
चन्द्रं पश्यन्नयनयुगुलं कृष्णशुक्लाश्च रात्रीः ॥ २ ॥

हे प्रियतम ! तुम्हारे अन्तः वियोग की अग्नि से चारों ओर से जली हुई मैंने, अत्यधिक दाहक लम्बे ग्रीष्मकाल के दिनों को, तुम्हारे ध्यान में मग्न रहते हुए बिताया है। और इसी प्रकार इन नेत्रों ने धूलि से भरे, क्षीण तारों वाले मलिन आकाश में तैरते हुये चन्द्रमा को देखते हुए, कृष्ण और शुक्ल पक्ष की रातों को व्यतीत किया है ॥२॥

चातुर्मास्यं विसृजति जलं वारिदानां समूहे,
धारासारैः पतति पयसि व्याप्तदिग्दुर्दिनेषु।
शैत्येऽप्यस्मिन् विरहदहने दग्धमन्तर्मदीयं,
नाभूत् शक्ता शमयितुमिदं प्रावृडेषा विना त्वाम् ॥ ३ ॥

मेघ समूह के चार मास तक बरसते रहने, धारा प्रवाह से गिरते हुए जल से परिपूर्ण दिशाओं में दुर्दिन हो जाने और अत्यन्त शीतल वातावरण में भी, विरहाग्नि में जल रहे मेरे हृदय को, यह वर्षाऋतु भी तुम्हारे बिना शान्त करने में समर्थ नहीं हो सकी है ॥३॥

किं वा दास्यत्यनिशरमणः शारदो मादृशानां,
कालोऽप्येष प्रियतमदृशो वञ्चितस्त्रीजनानाम्।
मत्शीर्षेऽसिर्दनुजविहितस्यावधेरुद्यतोऽयं,
काऽस्या रात्रिर्भवतु शरदः कालरात्रिर्मदीया ॥ ४ ॥

अब निरन्तर रमणीय यह शरत्काल, प्रियतम की स्नेह दृष्टि से वञ्चित मेरी जैसी नारियों को क्या दे सकेगा। फिर, मेरे शिर पर तो, राक्षसराज रावण की दी हुई, समय अवधि की तलवार ही उठी हुई है। पता नहीं इस शरद ऋतु की कौन रात्रि, मेरी काल रात्रि हो जाय ॥४॥

मर्माघातैर्वचनविशिखैर्मां विहिंसन् निरीहां,
यातः प्रातः कलुषहृदयोऽसौ दशग्रीवनामा।
भाग्यात् तेनोद्यतमपि कथं पातितं नो कृपाणं,
कां वा द्रष्टुं पुनरिह दशां जीवशेषास्मि दैव ! ॥ ५ ॥

आज प्रातः पापी हृदय वाला दशग्रीव रावण मर्म घाती वचन रूपी बाणों से मुझ निरीह को घायल कर गया है। मेरे भाग्य से उसने मुझे मारने के लिए कृपाण उठायी थी पर जाने क्यों प्रहार नहीं किया, हे दैव ! इस संसार में मैं अब कौन दशा देखने के लिए जीवित रह रही हूँ ॥५॥

जानीहि त्वं प्रियतम ! कथामेकमासावशेषां,
मत्प्राणानामयमपि यथा दीर्घ एवावधिर्वै ।
कर्तव्यो हा ! कथमपि मया जीवनान्तो यतोऽसौ,
मृत्युः श्रेयान् निशिचरपते रावणस्याङ्कपातात् ।। ६ ।।

हे प्रियतम ! मेरी इस कथा का एक मास हो अब शेष रह गया है । मेरे प्राणों के लिए तो इस प्रकार यह भी एक लम्वी ही अवधि है । किसी प्रकार मुझे अपने जीवन का अन्त तो करना ही है । क्योंकि उस राक्षस राज रावण के अंक पाश में गिरने की अपेक्षा मृत्यु ही कल्याणकारी है ।।६।।

जानीयाद् वा कः सुररिपोश्चेष्टितं रावणस्य,
दुर्वृत्तो यो वनपरिसराद् मां जहारासहायाम् ।
आक्रान्तासौ दुरितचरितेनापि सीता कदा वै,
प्राणान् त्यक्त्वा विरहविधुरा मुच्यते तेऽपि शापात् ।।७।।

इस देव शत्रु रावण की चेष्टा को कौन जान सकता है । विश्व विजयी होते हुए भी जो मुझ असहाय नारी को वन परिसर से चुरा लाया है । कभी भी इस दुराचारी का आक्रमण होने पर आपके वियोग से व्याकुल यह सीता निश्चय ही अपने प्राण त्याग देगी । इस प्रकार आपके शाप (उलाहने) से भी मुक्ति पा जाएगी ।।७।।

प्राणाधीश ! श्रुतिभिरनिशं निन्दितश्चात्मघातो,
लोकान् यान्ति प्रचुरतमसा संवृतांस्तेऽप्यसूर्यान् ।
स्वामिन्! दूरे त्वमसि ननु मां को नु रक्षेद् विनाशान्–
मृत्युर्नो चेद् विपदि शरणं दुःखदग्धावलायाः ।। ८ ।।

हे प्राणनाथ, यद्यपि वेदों ने निरन्तर आत्मघात की निन्दा की है । वे आत्मघाती सूर्य से विहीन, प्रचुर अन्धकार से परिपूर्ण लोकों को भी जाते हैं पर हे स्वामिन् ! आप दूर हैं एसी दशा में मुझे विनाश से कौन बचाएगा यदि विपत्ति में दुःख दग्ध अबला को मृत्य शरण न दे ।।८।।

एकोमासोऽवधिरवसितस्ते प्रियाजीवनस्य,
भूयो भूयः प्रणतशिरसा याचते त्वामधोरा।
जीवन्तीं चेत् पुनरपि तथा द्रष्टुकामोऽसि भार्यां,
कालो हार्यः कथमपि न वै बैरसंशोधनाय ।। ६ ।।

तुम्हारी प्रिया के जीवन की अवधि एक मास शेष रह गयी है अत: यह अधीर सिर झुकाकर प्रणाम करती हुई बार-बार याचना कर रही है, यदि अपनी भार्या को पुनः उसी प्रकार जीवित देखना चाहते हैं तो वैर शोधन के लिए निश्चय ही किसी प्रकार समय नष्ट न करना ।।९।।

एष प्राप्तः पवनतनयः सिद्धकामो हनूमान्,
सन्देशेन प्रियकुशलिना जीवनाशावतीर्णा।
ईहे भूयो भुवनजयिनो जीवितुं राघवस्य,
कण्ठे लग्ना हृदयनिहिता रत्नहारावलीव ।। १० ।।

सिद्ध कामना वाले यह पवन-तनय हनुमान आए हैं। प्रियतम आपके कुशल सन्देश से मुझे अपने जीवन की आशा आ गयी है। मैं अब रत्नमाला की भाँति भुवनजयी राघव, आपके कण्ठ में पड़ी और हृदय से जुड़ी हुई पुनः जीना चाहने लगी हूँ ।।१०।।

किञ्चादेयं प्रियहनुमते यः समुल्लङ्घ्य सिन्धुं,
लङ्कां प्राप्तः प्रबलरिपुभिः सर्वतो रक्ष्यमाणाम्।
मामन्विष्य श्रवणसुखदं संदिदेशैव नासौ,
निर्जीवेऽस्मिन् वपुषि विदधे प्राणसञ्चारमेषः ।। ११ ।।

प्रिय हनुमान के लिए अब और क्या अदेय है, जो सिन्धु को पार कर प्रबल शत्रुओं से चारों ओर से रक्षित लङ्का में पहुंच गये हैं। मुझे खोजकर इन्होंने मुझे श्रवण-सुखद संदेश ही नहीं दिया, बल्कि इस निर्जीव शरीर में प्राण-संचार भी कर दिया है ।।११।।

**शौर्येणार्यस्त्रिभुवनतले चाद्वितीयो हनूमान् ,**
**प्रज्ञानेन प्रखरमतिमानेष लोकोत्तरेण ।**
**कोऽसौ धुर्यो दनुजनगरीवासिनां यः सहेत ,**
**चण्डोत्कर्षस्फुरितभुजयोराहवे मुष्टिपातम् ॥ १२ ॥**

शौर्य में हनुमान तीनों लोकों में अद्वितीय हैं। यह अलौकिक प्रज्ञान के कारण प्रखर बुद्धिमान हैं। राक्षसों की नगरी में निवास करने वाला ऐसा कौन वीर नेता है, जो युद्ध में इनके प्रचण्ड उत्कर्ष के साथ उछलती भुजाओं के मुष्टिपात को सहन कर सके ॥१२॥

**साकेते या प्रियसहचरी संगिनी या वनेऽभूत् ,**
**संगस्त्यक्तः क्वचिदपि न ते मद्वियोगे यया वै ।**
**मत्प्रीत्यर्थं प्रियतम ! यथा प्रेषिता मुद्रिका सा ,**
**किं स्यादन्तर्दृढतरमतः स्नेहबन्धप्रतीकम् ॥ १३ ॥**

अयोध्या में जो आपके साथ रहती थी वन में संगिनी रही, मेरे वियोग में भी जिसने कहीं भी आपका साथ नहीं छोड़ा। हे प्रियतम ! मेरे स्नेह की भावना के लिए उसी मुद्रिका को जिस प्रकार आपने मेरे लिए भेज दिया है। इससे अधिक दृढ़तर, आपके अन्तरङ्ग स्नेह-बन्धन का अन्य क्या प्रतीक हो सकेगा ॥१३॥

**एनां प्राप्य प्रशमितमिदं दुःखदग्धं शरीरं ,**
**क्षीणाप्येषा पुनरुपगता प्राणशक्तिर्मदीया ।**
**सामीप्यं वै प्रतिपलमिव प्रापयद्भिस्त्वदीय—**
**मन्तर्व्याप्तं भयमपहृतं दिव्यनामाक्षरैस्ते ॥ १४ ॥**

इसको पाकर मेरे दुःख दग्ध-शरीर को शान्ति प्राप्त हुई है। मेरी क्षीण, यह प्राणशक्ति पुनः मेरे शरीर में आ गयी है। निश्चय ही, प्रतिपल आपका सामीप्य सा प्राप्त कराने वाले, आपकी इस अंगूठी में खुदे हुए दिव्य नामाक्षरों ने मेरे मन में व्याप्त भय हर लिया है ॥१४॥

एषानन्या प्रियतम ! तव स्नेहमुग्धा सखी मे,
भूता दुःखे मम सहचरी त्वत्प्रतीक्षारतायाः।
मौनीभूतामपि पुनरहं वेदनां तेऽनुभूतां,
पृच्छन्ती तामवधिरहितं कान्त ! नेष्यामि कालम् ॥१५॥

हे प्रियतम ! आपके स्नेह में मुग्ध यह मुद्रिका मेरी अनन्य सखी, आपकी प्रतीक्षा में रत मेरे दुःख में सहचरी हो गयी है। हे कान्त ! मौन धारण करने वाली भी इस मुद्रिका से मैं आपकी अनुभूत वेदना को पूछते हुए अवधि रहित समय को बिता दूँगी ॥१५॥

किं वा देयं तदपि हनूमानद्य चूड़ामणिं मे,
नीत्वा प्राप्स्यत्यविरतगतिः सन्निधाने तवासौ।
एष त्वां वै चिरपरिचितः प्राप्य पूर्वानुभूतै-
र्भावैर्भार्याव्यथितमनसः स्मारयिस्यत्यवस्थाम् ॥ १६ ॥

आपके लिए मेरे पास क्या देने योग्य है ? फिर भी आज अविराम गतिशील यह हनुमान मेरी चूड़ामणि लेकर आपके पास पहुँचेंगे आप की यह चिरपरिचित चूड़ामणि आपको पाकर पूर्वानुभूत भावों के द्वारा पत्नी के व्यथित मन की अवस्था का आपको स्मरण कराएगी। ॥१६॥

एनां प्राप्य स्मृतिपथगतैरन्तरङ्गप्रसङ्गै-
र्बारम्बारं सजलनयनो मां स्मरन्नार्यपुत्र।
हर्तारं मे दशमुखमरिं दानवं हन्तुकामः,
कर्ता सज्यं भुवनविदितं चण्डकोदण्डमुग्रम् ॥ १७ ॥

हे आर्यपुत्र ! इस मणि को पाकर स्मृति मार्ग पर चलने वाले अनेक अन्तरङ्ग प्रसङ्गों से आप सजल नयन, बार बार मेरा स्मरण करते हुए, मेरा अपहरण करने वाले शत्रु राक्षस रावण का वध करने की कामना से, अपने भुवन विदित उग्र प्रचण्ड कोदण्ड की प्रत्यञ्चा को चढ़ाओगे ॥१७॥

कोदण्डज्याध्वनितभुवनं कामये शौर्यमार्यं,
भूयो भूयात् प्रखरमचिराद् राक्षसध्वंसनाय।
तीव्रज्वालैर्विशिखदहनै रावणातङ्कमाजौ,
भस्मीकुर्वन् दशमुखपुरीं वर्धतां विक्रमस्ते ॥ १८ ॥

मैं कामना करती हूँ कि कोदण्ड की प्रत्यञ्चा से भुवन को ध्वनित करने वाला आर्य शौर्य, राक्षसों का विनाश करने के लिए शीघ्र ही पुनः प्रखर हो जाए। तीव्र ज्वाला युक्त बाणों की अग्नि से युद्ध में रावण के आतङ्क और लङ्का को भस्म करते हुए आपके विक्रम की वृद्धि होवे ॥१८॥

आगच्छार्य ! त्वरितमबला याचते त्वामधीरा,
भ्राताऽऽगच्छेत् खलवधरतो लक्ष्मणः शौर्यमूर्तिः।
सुग्रीवोऽसौ कपिदलबलैस्ते सखाऽऽयातु लङ्कां,
गर्जन् वर्षाघन इव दलन् रावणातङ्कतापम् ॥ १९ ॥

हे आर्य ! आप शीघ्र आएं, यह अधीर अबला याचना कर रही है। शौर्य की मूर्ति, खलों के वध में संलग्न, भ्राता लक्ष्मण शीघ्र आएँ और वे आपके सखा सुग्रीव वानरगण की शक्ति के साथ वर्षा के बादलों के समान गर्जते हुए रावण के आतंक रूपी ताप का विनाश करते हुये शीघ्र लंका में पहुंच जायें ॥१९॥

तर्तुं शक्यः कपिकुलबलैश्चेन्न वारामधीशो,
मार्गं दातुं कुलगुरुरसौ प्रार्थनीयो भवद्भिः।
नो चेदार्यैर्विशिखदहनैः शोषणीयो जडात्मा,
मार्गे बाधां कथमपि यतो नो सहन्ते महान्तः ॥ २० ॥

यदि वानरों की सेना द्वारा तैरकर समुद्र पार करना सम्भव न हो तो आप उस अपने कुलगुरु समुद्र से मार्ग देने की प्रार्थना करना। नहीं तो आप बाणों की अग्नि से उस जड़ात्मा (जलात्मा) को सुखा देना, क्योंकि महापुरुष मार्ग में बाधा को किसी प्रकार सहन नहीं करते हैं ॥२०॥

शौर्येणार्य त्रिभुवनतलत्रासनाशाय सद्यः,
कोदण्डज्यास्फुरितविशिखैर्भीषयन् शत्रुसंघम् ।
लङ्कायुद्धे दशमुखशिरोबाहुमूलानि कृन्तन्,
सीतास्पर्शप्रभवकलुषं शोधय प्राणनाथ ! ॥ २१ ॥

हे प्राणनाथ ! हे आर्य ! शौर्य से त्रिभुवन-तल का भय नष्ट करने के लिए शीघ्र ही, कोदण्ड की प्रत्यञ्चा से स्फुरित बाणों के द्वारा शत्रुदल को भयभीत करते हुये, लंका युद्ध में दशमुख के सिर और भुजाओं को काटते हुये, उसके द्वारा सीता के स्पर्श करने से उत्पन्न उस के पाप का शोधन करें ॥२१॥

हिंस्रः पापो दुरितचरितैर्नाशमेति स्वकीयैः,
साधुः शान्तः खलु खलभयान्मुच्यते सत्क्रियाभिः ।
साक्षाद् धर्मस्त्वमसि भवितासि स्वयं सिद्धकामः,
क्रूरः स्वस्मिन् दनुजनिकरो मज्जितातङ्कपङ्के ॥ २२ ॥

हिंसक पापी अपने दुष्कृत्यों से विनाश को प्राप्त होता है शांत साधुजन अपने सत्कार्यो से निश्चय ही दुष्टों के भय से मुक्त हो जाते हैं आप साक्षात् धर्म के अवतार हैं आपकी स्वयं कामनाएं पूर्ण होंगी। क्रूर राक्षस-समूह अपने ही आतंक के दलदल में डूब जाएगा ॥२२॥

सन्देशार्थो मम विरहिणीमानसस्य व्यथां वै,
किञ्चित्कारं कथयितुमसौ शब्दशक्त्या समर्थः ।
जानीयास्त्वं स्वयमनुभवन्नात्मनः पीडया तां,
को वा वक्तुं प्रभवति जनो विप्रयोगं प्रियाणाम् ॥ २३ ॥

शब्द की शक्ति से मेरे इस सन्देश का अर्थ, निश्चय ही इस विरहिणी के मन की व्यथा को कुछ-कुछ ही कहने में समर्थ हो सकता है अतः मेरी इस व्यथा को आप स्वयं अपनी विरहव्यथा से अनुभव करते हुये ही समझ लें। प्रियजनों की विरह वेदना को शब्दों के द्वारा वर्णन करने में कौन समर्थ हो सकता है ॥२३॥

सन्देशस्ते व्यथितहृदयं क्षोभयेत् सत्त्वभाजः,
शौर्यज्वारं पुनरुपनयेल्लोकसंरक्षणाय।
आमज्जेयुर्दुरितचरिता राक्षसा यत्प्रवाहे,
येषां कृत्यैर्भुवनमखिलं वर्तते त्रस्यमानम् ॥ २४ ॥

मेरा यह सन्देश शक्ति से परिपूर्ण आपके हृदय को क्षुब्ध कर दे लोक रक्षा के लिए उसमें पुनः शौर्य का ज्वार आ जाए। जिसके प्रवाह में, पाप चरित्र वाले राक्षस, जिनके कृत्य से समस्त संसार भयभीत हो रहा है, डूब जाएं ॥२४॥

इत्थं लोलाश्रुभिरवचितस्निग्धशब्दावलीभिः,
सन्देशार्थं हृदयनिहितं व्यञ्जयन्ती कथञ्चित्।
केशन्यस्तं प्रियपरिचितं चारु चूडावतंसं,
कान्तप्रीतिस्मरणविकला सार्पयामास तस्मै ॥ २५ ॥

इस प्रकार चञ्चल आँसुओं के द्वारा चुनी गयी स्नेहपूर्ण शब्दावली से किसी प्रकार हृदय में सुरक्षित सन्देश के भावों को व्यक्त करती हुई कान्त की प्रीति के स्मरण से व्याकुल उन्होंने, अपने बालों में लगी हुई प्रिय श्रीराम से भली प्रकार परिचित सुन्दर चूड़ामणि उतार कर श्री हनुमान को अर्पित कर दी ॥२५॥

तत्सन्देशं मनसि विनतः सादरं तत्प्रतीकं,
चूडारत्नं शिरसि धृतवान् स्वामिने संप्रदातुम्।
आश्वास्यार्या दनुजनगरीं द्रष्टुकामः कपीन्द्र-
श्चाज्ञां गन्तुं तदनु वनिकां याचते स्म क्षुधार्तः ॥ २६ ॥

विनम्र आर्य हनुमान ने स्वामी को देने के लिए उस सन्देश को अपने मन में तथा प्रतीक रूप चूड़ामणि को शिर पर धारण कर लिया। आर्या सीता को आश्वासन देकर तत्पश्चात् राक्षस नगरी को देखने की इच्छा से भूख से व्याकुल हनुमान ने उस वाटिका में जाने की आज्ञा मांगी ॥२६॥

सन्देशं रघुपुङ्गवस्य चरितं सीतां यथावद् वदन्,
आपत्तौ पतितां व्यथामपि कथामादाय तस्या अपि।
ज्ञातुं बुद्धिबलानुबद्धविभवं नीतिं च शत्रोरसा-
वाज्ञप्तः प्रविवेश तत्र हनुमानुद्यानभूमिं क्षुधा ॥ २७ ॥

इस प्रकार श्रीराम की कथा एवं सन्देश को यथावत् कहते हुये और अपत्ति में पड़ी हुई सीता जी की वेदना और सन्देश को लेकर हनुमान शत्रु के बुद्धिबल से चल रहे वैभव और नीति को जानने के लिये जानकी की अनुमति प्राप्त कर भूख के कारण अशोक वाटिका में प्रवेश कर गए।।२७।।

कपिसहजकलाभिः पादपात्पादपान्तं,
प्रकृतगतिमतन्वीमादधानः कपीन्द्रः।
सह विविधफलानां भक्षणैः पादघातै-
रुपवनतरुवृन्दान्युच्चखान प्रहारैः ॥ २८ ॥

वानर की जन्मजात कलाओं के द्वारा एक वृक्ष से दूसरे वृक्ष पर स्वाभाविक गति को धारण कर जाते हुए हनुमान ने विविध प्रकार के फल खाने के साथ ही पाद प्रहार से उपवन के अनेक वृक्षों को उखाड़ दिया ॥२८॥

यः शक्त्या भुवनत्रयं विजितवान् देवेन्द्रमुख्यान् सुरान्,
विंशद्भिश्च भुजैरिवायसमयैः कैलाशमातोलयत्।
पुत्रा इन्द्रजिदादयोऽतुलबलो यत्कुम्भकर्णोऽनुजो,
ध्वंसेत्तस्य च वाटिकां यदि कपिर्दुर्दैवदृष्टो हि सः ॥२९॥

जिसने अपनी शक्ति से तीनों लोकों और इन्द्र आदि देवों को जीत लिया। जिसने लोहे जैसी बनी अपनी बीस भुजाओं से कैलाश पर्वत को तौल दिया। इन्द्रजीत मेघनाद आदि जिसके पुत्र और अतुल बली कुम्भकर्ण अनुज हैं। फिर भी यदि उसकी वाटिका को एक वानर ध्वस्त कर दे, तो निश्चय ही उसे दुर्दैव ने देख लिया है ॥२९॥

वहति को न बलं पथि सञ्चरन्,
ननु सतां सततं विधिसम्मते ।
अपि समस्तविभूतिभिरन्वितः,
पतति कुत्सितमार्गमनुव्रजन् ॥ ३० ॥

सत्पुरुषों के विधि सम्मत मार्ग पर निरन्तर चलता हुआ कौन पुरुष शक्ति ग्रहण नहीं करता है। इस प्रकार समस्त ऐश्वर्य से युक्त भी समाज द्वारा निन्दित मार्ग का अनुसरण करने वाले का निश्चित पतन हो जाता है ॥३०॥

कुर्वन्नघं सततमस्तनयो मदान्ध-
आतङ्कपङ्कमलिनां तनुते तमिस्राम् ।
जानाति नैष ननु भास्कररश्मिरेकोऽ-
प्यालोकयत्यखिलविश्वदिगन्तरालम् ॥३१॥

मद से अन्धा पुरुष न्याय का दमन कर निरन्तर पाप कार्य करता हुआ आतङ्क के कीचड़ से मलिन अँधेरी रात का विस्तार करता है। किन्तु वह यह नहीं जानता कि भास्कर की एक भी किरण समस्त विश्व की दिशाओं के मध्य को आलोकित कर देती है ॥३१॥

इति श्रीदूजाञ्जनेये महाकाव्ये
एकादशः सर्गः

———

卐 श्रीरामो विजयतेतराम् 卐

# दूताञ्जनेयम्

## अथ द्वादशः सर्गः

अश्नन्तं फलमुद्धतं कमपि तं शाखामृगं भीषणं,
पादाघातनिपातितानपि तरूनालोक्य शङ्काकुलाः।
शस्त्रास्त्रैः सह दुन्दुभिस्वनभरा तद्वाटिकारक्षका–
आक्रान्तुं सहसापतन् निशिचरा दीपं पतङ्गा यथा ॥१॥

किसी भयंकर उद्धत वानर को फल खाते हुए, तथा पाद प्रहार से गिराए हुये वाटिका के वृक्षों को देखकर शंकाकुल रक्षक निशाचर, शस्त्रास्त्रों के साथ दुन्दुभि के द्वारा शब्द करते हुए आक्रमण करने के लिए इस प्रकार आ पड़े जैसे दीपक पर पतिङ्गे आ पड़ते हैं ॥१॥

रोषाग्नौ शलभायितानपि कपेस्तान् वाटिकारक्षका–
नाकर्ण्यात्मजमक्षमक्षतबलं लङ्केश्वरः प्राहिणोत्।
यश्चागाधपराक्रमाम्बुधिमनुल्लङ्घ्यं तरन् मारुते–
र्लङ्काया अशुभाश्रुभिः सह पतन् मध्ये ममज्जावशम् ॥२॥

कपिवर हनुमान् की रोषाग्नि में शलभ बने हुए उन वाटिका रक्षकों को सुनकर लङ्केश्वर रावण ने अक्षत बलशाली अपने पुत्र अक्ष कुमार को भेजा जो वायुपुत्र के अगाध पराक्रमरूपी अलंघ्य समुद्र को पार करता हुआ लंका के अशुभ आंसुओं के साथ गिरता हुआ बीच में ही विवश होकर डूब गया ॥२॥

अक्षस्यापि वधं निशम्य सहसा पादाहतोऽहिर्यथा,
क्षुब्धश्चेन्द्रजितं समादिशदसौ लङ्केश्वरो व्याकुलः।
तद्विस्फारितलोचनैर्भयमुखैर्दृष्टस्तमिस्राचरै-
र्बद्धो ब्रह्मशरेण तेन हनुमान् लङ्कापुरं प्राविशत् ।। ३ ।।

सहसा अक्ष कुमार के वध की सूचना पाकर पादाहत सर्प की भाँति क्षुब्ध और व्याकुल लंकेश्वर ने अपने पुत्र इन्द्रजित को आदेश दिया। उसके द्वारा ब्रह्मास्त्र से बँधे हुए उन भयाकुल मुख वाले, फटी आँखों से राक्षसों द्वारा देखे जाते हुए हनुमान ने लंकापुरी में प्रवेश किया ।।३।।

क्रोधोद्दीप्तदृशा भृशं प्रतिदिशं रक्षोगणं भर्त्संयन्,
उद्दामेन गतेन चोद्धतपदन्यासैर्धरां कम्पयन्।
ब्रह्मास्त्रेण वशीकृतोऽपि मनसोत्साहं च शौर्यं वहन्,
लङ्काराज्यसभां विवेश हनुमान् गोष्ठं यथा केशरी ।।४।।

क्रोध से उद्दीप्त दृष्टि से मानों प्रत्येक दिशा में राक्षस समूह की घोर निन्दा करते हुए, तीव्र चाल एवं उद्यत पदन्यास से पृथ्वी को कंपाते हुये ब्रह्मास्त्र द्वारा वशीभूत होते हुए भी मन से उत्साह और शौर्य को धारण किये हुए हनुमान ने लंका की राज्य सभा में इस प्रकार प्रवेश किया जैसे पशुओं के गोड़े में सिंह प्रवेश करता है ।।४।।

को वा रे ! त्वमसि ? प्लवङ्गम इति प्रश्नस्तु किं नाम ते,
पुत्रोऽहं पवनस्य नाम हनुमान् कस्मादिहागम्यते ?
चौरान्वेषणमेष किं वसति रे मत्सन्मुखे, नाम किम्,
नाहं वच्मि कलङ्कितं, प्रतिवदन् माया कपिः पातु माम् ।।५।।

अरे तू कौन है ? मैं वानर हूँ। मेरा प्रश्न है कि तेरा क्या नाम है ? मैं पवनपुत्र हनुमान नाम वाला हूँ। यहाँ क्यों आया है ? चोर की खोज करने। क्या वह यहाँ रहता है ? वह मेरे सामने है। तो उस का नाम क्या है ? मैं उसका कलंकित नाम नहीं ले सकता। इस प्रकार रावण के प्रश्नों का उत्तर देते हुए माया कपि हनुमान मेरी रक्षा करें ।।५।।

इत्थं व्यग्रनिशाचरेश्वरकृतान् प्रश्नान् झटित्युत्तरन्,
दुर्धर्षो रजनीचरेषु हनुमान् बद्धोऽप्यबद्धो यथा।
किंकर्तव्यविमूढमेव तमसौ सम्बोधयन् रावणं,
पश्यंस्तत्र सभास्थितानपि गिरा गम्भीरयोवाच तम् ॥६॥

इस प्रकार व्याकुल लंकेश्वर द्वारा किए हुए प्रश्नों का झट उत्तर देते हुए निशाचरों के मध्य निर्भीक हनुमान बंधे हुये भी मुक्त जैसी स्थिति में थे। किंकर्तव्यविमूढ़ जैसी स्थिति में पड़े हुए उस रावण को सम्बोधित करते हुये तथा उस सभा में बैठे हुए राक्षसों को भी देखते हुये वे गम्भीर वाणी से बोले ॥६॥

रामो विश्वशिरोमणिश्च भगवान् मायामनुष्यो हरि-
र्या धात्री प्रकृतिः स्वयं सृजति वै लोकत्रयं मायया।
सा सीता जनकात्मजा ननु जगन्माता त्वया कानना-
दज्ञानादथ जानता यदि हृता किं श्रेयसे रावण! ॥७॥

हे रावण! विश्व शिरोमणि भगवान राम माया-मनुष्य हैं। वे साक्षात् विष्णु हैं। और जो अपनी माया से तीनों लोकों का सृजन करती है, जो पालन करती है वह जगन्माता प्रकृति जनकपुत्री सीता है। अत: अज्ञानवश या जानते हुए तुमने वन परिसर से उनका यदि हरण किया है तो क्या यह तुम्हारे कल्याण के लिए है ॥७॥

यः सत्त्वेन सृजत्यवत्यपि जगद् वै राजसेन स्वयं,
भूत्वा यः प्रलयं करोति च शिवो विश्वम्भरो लीलया।
यो दुष्टान् दमयन् दधाति च वपुर्लीलावतारो भवन्,
तस्माद्रावण लोकरक्षणधियापि त्वं विभीया भृशम् ॥८॥

जो अपने सतोगुण से जगत् का निर्माण, रजोगुण से स्वयं पालन करता है, वही विश्वम्भर शिव होकर लीला से ही प्रलय कर देता है, जो दुष्टों का दमन करते हुए लीला अवतारी होते हुये मानव शरीर धारण कर लेते हैं। हे रावण! लोक रक्षण के विचार से भी तुम्हें उनसे तो (ऐसे कृत्य करते हुए) अत्यधिक भयभीत होना चाहिए ॥८॥

एषा स्वर्णमयी विभूतिरिव ते लङ्का त्रिकूटस्थिताऽ–
प्येते ते रजनीचराश्च बहुशः पुत्रा रणोन्मादिनः ।
कैलाशाद्रिसमुद्वहस्तव बलं राज्यं च स्वर्गोपमं,
यस्यां नावि तरन्ति विश्वजलधौ तन्नाविको राघवः ॥९॥

इस त्रिकूट पर्वत पर स्थित यह स्वर्णमयी विभूति जैसी लंका और यह तुम्हारे अनेकों रणोन्मादी पुत्र, राक्षस गण, कैलास पर्वत को उठाने वाला यह तुम्हारा बल, स्वर्ग के समान यह तुम्हारा राज्य, यह सब भवसागर में जिस नाव पर तैर रहे हैं, उसका नाविक (केवट) राघवेन्द्र राम ही हैं ॥९॥

यद् दृश्यं सचराचरं त्रिभुवनं ब्रह्माण्डमेतज्जग–
दावास्यं परमेश्वरेण सकलं संचिन्तयन् रावण ।
सर्वत्र प्रभुमेव पश्य ममतां मोहं जहज्जीवने,
स्वल्पेऽप्यायुषि मा कृथा ननु वृथा हिंसामघं कैतवम् ॥१०॥

यह जो सचराचर त्रिभुवन, यह सतत गतिशील ब्रह्माण्ड दृष्टि गोचर हो रहा है यह सब परमेश्वर से व्याप्त है। ऐसा सोचते हुए हे रावण ! तुम सर्वत्र उसी प्रभु का दर्शन करो और जीवन में ममता मोह का त्याग कर दो। इस अल्प आयु के लिए व्यर्थ में हिंसा पाप धूर्तता मत करो ॥१०॥

जानन्नेव यदि प्रशस्तमपि यत् स्वर्गोपमं वैभवं,
वशं भ्रातृजनान् सुतान् प्रियजनानात्मानमेवं वृथा ।
हन्तुं त्वं स्वयमेव वाञ्छसि तदा जानीह्यसूर्यानसौ,
लोकान् याति घनान्धतामसवृतान् यश्चात्महन्ता जनः ॥११॥

और हे रावण ! जानते हुए ही यदि स्वर्ग समान यह प्रशस्त वैभव यह पौलस्त्य वंश भ्राता, पुत्र, प्रिय जनों, यहाँ तक कि स्वयं अपने को भी व्यर्थ ही तुम स्वयं मारना चाहते हो तो एक बात समझ लो कि जो आत्महत्या करता है वह व्यक्ति सूर्य रहित सघन अन्धकार से व्याप्त लोकों में जाता है ॥११॥

अर्था इन्द्रियमण्डलं च विषयानेतद् मनः कर्षति,
बुद्धिश्चेद् विकृता करोति सततं दुर्निग्रहं मानसम्।
पश्यंस्तत् परमेशमात्मनि धियं संस्कृत्य लङ्केश्वर,
सन्मार्गं नयतां मनो व्यसनतो जीवंश्चिरं निस्पृहः ॥१२॥

सांसारिक विषय भोग इन्द्रियों को अपनी ओर खींचते हैं और यह मन विषयों को आकर्षित करता है। यदि मनुष्य की बुद्धि विकृत है तो वह मनको अनियन्त्रित कर देती है। अतः हे लंकेश्वर! अपनी बुद्धि को शुद्ध करके अपनी आत्मा में उस परमेश्वर को देखते हुए निःस्पृह होकर चिरकाल तक जीवित रह व्यसनों से मन को हटा कर उसे सन्मार्ग पर ले जाओ ॥१२॥

निर्लिप्तः कुरुते स्वधर्मनिरतः कर्माणि यः सक्रियः,
सोऽयं कर्मणि निष्ठितोऽपि सततं निष्कामतामश्नुते।
एषा निस्पृहता जने न तनुते तन्निष्क्रियां रावण,
निष्कामो भव निःस्पृहश्च मनसो लोभं च मोहं त्यजन् ॥१३॥

जो पुरुष अपने धर्म मे लगा हुआ निर्लिप्त भाव से सक्रिय होता हुआ कर्म करता है, वह कर्म में निष्ठित होता हुआ भी सतत निष्कामता का ही उपभोग करता है किन्तु यह निस्पृहता मनुष्य में निष्क्रियता का प्रसार नहीं करती है। अतः हे रावण! मन से लोभ और मोह का परित्याग करते हुए निष्काम एवं निःस्पृह हो जाइए ॥१३॥

सूर्यो भात्यनलो ज्वलत्यविरतं तारागणो द्योतते,
चक्षुः पश्यति वागियं वदति यत् कर्णौ च यत् शृण्वतः।
तेषां स्वार्जिततेजसा नहि विभोस्तस्यैव धाम्नाखिलं,
भासन्ते दिवि तारकाश्च श्वसिति ब्रह्माण्डमेतद् ध्रुवम् ॥१४॥

सूर्य चमकता है, अग्नि जलती है, तारा गण अविराम झिलमिला रहे हैं नेत्र देखते हैं यह वाणी बात करती है और यह कान जो सुन रहे हैं, यह अपनी अर्जित शक्ति से नहीं हो रहा है, यह सब उस महान प्रभु के तेज से आकाश में नक्षत्र प्रकाशित हो रहे हैं और ब्रह्माण्ड श्वास ले रहा है ॥१४॥

**अत्याचारविनाशविप्लवजनत्रासैर्दहन् जीवनं,**
**विद्धि त्वं परमेशमस्य जगतः कर्तारमेकं विभुम्।**
**कूटस्थः स्वयमेक एव सकलप्राणिष्वसौ वर्तते,**
**तत् किं द्वेक्षि दुराग्रहप्रणयवान् यस्त्वं स एवापरः ॥१५॥**

अत्याचार, विनाश और विप्लव से जनता को त्रास देकर जन जीवन को जलाते हुए तुम यह जान लो कि, इस संसार को बनाने वाला सर्वशक्तिमान एक परमेश्वर ही है। वह एक ही आत्मा के रूप में समस्त प्राणियों के अन्दर स्वयं विद्यमान है तो फिर तुम दुराग्रही बनते हुए किससे द्वेष करते हो क्योंकि जो तुम हो, वही दूसरा है ॥१५॥

**श्रेयः पार्श्वमुपैति जीवनभृतां प्रेयोऽपि तज्जीवने,**
**विज्ञश्चात्र तथापरत्र शुभदं श्रेयो वृणोति स्वयम्।**
**योगक्षेमकरेषु लौकिकसुखेषु श्रद्दधानो भुवि,**
**भुञ्जानः पशुवद् विलासमपरं प्रेयश्च मूढोजनः ॥ १६ ॥**

हर जीवधारी मनुष्य के जीवन में श्रेय उसके पास आता है और प्रेय भी आता है जो विज्ञ पुरुष हैं वे इस लोक तथा परलोक में कल्याणकारी श्रेय को ही स्वयं वरण कर लेते हैं। परन्तु लौकिक सुखों में श्रद्धा रखने वाले, पशुओं की भांति विलासों का भोग करने वाले मूर्ख जन, लौकिक सुखों में योग क्षेम देने वाले द्वितीय को अर्थात् प्रेय का वरण करते हैं ॥१६॥

**यो विश्वं घटते स्वयं विघटते लीलायमानः प्रभुः,**
**जालं संतनुते तथापतनुते लूता यथा लीलया।**
**आत्मानं पुनरावृणोति च तथैवाज्ञैर्न संद्रश्यते,**
**तं यः पश्यति भिद्यतेऽस्य हृदयग्रन्थिस्तथा संशयः ॥ १७ ॥**

जो खेल-खेल में ही विश्व का निर्माण करता है और स्वयं उस का विनाश भी कर देता है और जिस प्रकार मकड़ी जाल का विस्तार कर देती है और उसे समेट भी लेती है उसी प्रकार जो अपने को उसी में छिपा लेता है, जिसके कारण अज्ञानी लोग उसे देख नहीं पाते हैं। फिर भी जो उसको देख लेता है, उसकी हृदय की गाँठ खुल जाती है और समस्त संशय दूर हो जाते हैं ॥१७॥

विद्वान् सम्प्रति वेदशास्त्रनिपुणः ख्यातस्त्रिलोक्यामपि,
मत्तस्तत्त्वमिदं त्वया बहुतरं विज्ञायते वस्तुतः ।
यद् विज्ञानमिदं कपेरपि हृदि व्याप्य स्थितं सन्मुखे,
दुर्वृत्तेन च राक्षसप्रकृतिना पृष्ठीकृतं तत्त्वया ॥ १८ ॥

हे रावण ! आप इस समय वेदशास्त्र में निपुण स्वयं प्रसिद्ध पंडित हैं। यह सभी तत्व ज्ञान मुझसे भी अधिक वस्तुतः तुम्हें ज्ञात है। जो यह विज्ञान एक वानर के भी हृदय में व्याप्त होकर सामने उपस्थित रहता है उसी को तुमने अपने दुश्चरित्र और राक्षस स्वभाव के कारण पीठ पीछे डाल रखा है ॥१८॥

शौर्यं राघवपुङ्गवस्य बहुशोऽजानास्त्वमेतत्तदा,
निर्घोषस्त्रिपुरारिभग्नधनुषो दिङ्मण्डलं कम्पयन् ।
ज्वारं सप्तसु सागरेषु सहसा संवर्धयन् वै यदा,
दुःसाध्यान् हृदि भूभृतां घनमदज्वारानवातारयत् ॥ १९ ॥

रघुपुंगव श्री राम का जो शौर्य है उसको तुमने तभी जान लिया था, जब त्रिपुरारि शिव के धनुष को भंग करने से उठे हुए निर्घोष ने, दिशाओं को कंपाते हुए, सातों समुद्रों में सहसा ज्वार को उठाते हुए भी, राजाओं के हृदयों में उठे हुए घने गर्व के उद्दाम ज्वारों को उतार दिया था ॥१९॥

निघ्नंस्तत्र मखे सुबाहुमचिराद् विघ्नेश्वरीं ताडकां,
मारीचं शतयोजनं शरबलेनोत्क्षिप्तवान् राक्षसम् ।
पाषाणीं पतितां च गौतमवधूं शापाभिशप्तामपि,
सद्यः पादतलप्रशस्तरजसा तामुद्दधार प्रभुः ॥ २० ॥

और वहां विश्वामित्र के यज्ञ में क्षण भर में सुबाहु और विघ्नेश्वरी ताडका को मारते हुए, बाण की शक्ति से मारीच नामक राक्षस को सौ योजन दूर फेंक दिया था और पाषणमयी पतिता शाप से अभिशप्त उस गौतम बधू अहिल्या का, प्रभु ने अपने पाद तल की पावन धूलि से क्षण भर में उद्धार कर दिया था ॥२०॥

हन्याद् यश्च विराधमुद्धतबलं तद्दण्डकान्तःस्थितः,
एकाकी खरदूषणत्रिशिरसो यश्चावधीत् संगरे।
एकेनैव शरेण विश्वबलिनं बालिं समुन्मूलयेत्,
तं कः प्राकृतमानुषं भुवि वदेदज्ञं विना रावण ॥ २१ ॥

हे रावण ! जो दण्डक वन में रहते हुए उद्धत बली विराध का वध कर दे। जो युद्ध में अकेले ही खर दूषण और त्रिशिरा का विनाश कर दे। विश्व में बली बाली को एक ही बाण से उन्मूलन कर दे, उसे, भला मूर्ख के सिवाय अन्य कौन प्राकृत पुरुष कह सकता है अर्थात् वह पुरुष सामान्य जन न होकर अवतारी ईश्वर ही है ॥२१॥

यो दिव्यास्त्रबलेन भूतलमिदं दग्धुं च सृष्टुं क्षमः,
यो लुप्तामपि जानकीं यमगृहादाप्तुं समर्थः स्वयम्।
सोऽयं सम्प्रति मादृशानुपकरोत्यानीय सेवां यदि,
तल्लीलावपुषः प्रशिक्षणमिदं सामाजिकानामिह ॥ २२ ॥

जो अपने दिव्य अस्त्रों की शक्ति से उस भूतल को जला सकता है और पुनः निर्माण कर सकता है जो नष्ट जानकी सीता को यम गृह से भी स्वयं ले आने की शक्ति रखता है, वह यदि हमारे जैसे साधारण जनों को अपनी सेवा में लगा कर उपकृत कर देता है तो इसे उस लीला पुरुष द्वारा यहां किया गया सामाजिकों का प्रशिक्षण ही समझना चाहिए। अर्थात् स्वयं करने की शक्ति रखते हुए भी वह सामाजिक नियमों में बंधकर कार्य कर रहे हैं ॥२२॥

कः सीतामपि हर्तुमत्र जननीं विश्वस्य शक्तो भुवि,
को बद्धुं प्रभवेद् गृहेऽप्युपवने कारागृहे जानकीम्।
अत्रासौ वनवासिनीं तरुतले या निःसहाया स्थिता,
यामाश्वास्य समागतोऽस्मि ललनां लीलैव तस्या इयम् ॥२३॥

और रही सीता की बात, तो विश्व की जननी सीता को इस पृथ्वी पर कौन हर सकता है उस जानकी को गृह, उपवन या बन्दी गृह में कौन बांध कर रख सकता है, यहाँ वह जो वन वासिनी वृक्ष के नीचे निःसहाय बैठी है, जिस नारी को मैं आश्वस्त करके आ रहा हूँ यह उसकी लीला या नाटक ही है ॥२३॥

**एकाकी निवसन् वनेऽपि च नरः सुग्रीवसख्यं दधत्,**
**कोटीनामपि दिव्यशक्तिवपुषामीशः कपीनामसौ।**
**येषामेष महार्णवः पदतले कुल्येव तैस्ते पुरं,**
**चेदाक्रान्तमिदं च राघवशरैर्लङ्केश! किं शिष्यते ॥२४॥**

हे लङ्केश्वर मनुष्य होते हुए अकेले वन में निवास करते हुए भी सुग्रीव की मित्रता को प्राप्त वे राम इस समय दिव्यशक्ति शरीर सम्पन्न करोड़ों वानरों के स्वामी हो रहे हैं यह महासागर जिन वानरों के पैर के नीचे बहने वाले नाले के समान हैं उन वानरों ने तथा श्री राम के बाणों ने यदि तुम्हारे इस नगर पर आक्रमण कर दिया तो भला क्या शेष रह जायेगा ॥२४॥

**प्रेयांसो नहि कस्य राक्षसवर! प्राणा जगत्यामिह,**
**दाम्पत्यं दयितुः सुखं शिशुमुखानन्दानुभूतिस्तथा।**
**संघर्षः सततं समाजरचने सद्धर्मसंरक्षणे,**
**सत्कृत्यं ननु जीवनस्य न पुनर्युद्धे विनाशाहुतिः ॥ २५ ॥**

हे राक्षसेन्द्र इस जगत में प्राण किसको नहीं प्रिय हैं। पति पत्नी और प्रियजन का सुख, शिशुओं के मुख देखकर होने वाला आनन्द का अनुभव, समाज रचना तथा सद्धर्म की रक्षा के लिए किया जाने वाला सतत संघर्ष ही जीवन का सत्कर्म है न कि युद्ध में समाज को विनाश की आहुति देना ॥२५॥

**कालः सम्प्रति वर्तते दशमुख! त्वज्जीवनस्योत्तरः।**
**सौख्यं स्वर्गजयस्य चापि विभवस्यापि त्वयासादितम्।**
**राज्यं पुत्रजनाय तां जनकजां रामाय सद्योऽर्पयन्,**
**दुष्कृत्यानि विहाय तच्चरणयोः स्वं जीवनं चार्पयेः ॥२६॥**

हे दशमुख! यह वर्तमान अवस्था तुम्हारे जीवन का उत्तर काल है। स्वर्ग विजय का सुख और विभव का आनन्द तुम प्राप्त कर चुके हो, अतः अपने पुत्र जनों को राज्य तथा उन सीता जी को तत्काल श्री राम को अर्पित करते हुए, अपने दृष्कृत्यों का परित्याग करके उन श्रीराम के चरणों में अपने जीवन को समर्पित कर दीजिये ॥२६॥

पौलस्त्ये विमले कुले तव जनिर्वेदेषु ते निष्ठता,
कैलाशाद्रिविलोडनोद्धतभुजं ख्यातं च ते विक्रमम्।
ऐश्वर्यं तपसार्जितं त्रिभुवनस्यैतन्न ते तुष्टये,
नारीणां यदि रोचतेऽपहरणं धिग् राक्षसत्वं तव ॥ २७ ॥

पुलस्त्य के विमल कुल में तुम्हारा जन्म हुआ है वेदों में तुम्हारी निष्ठा है। कैलाश पर्वत को कंपाने में उद्यत भुजाओं वाला तुम्हारा विख्यात विक्रम है तपस्या के द्वारा अर्जित तीनों लोकों का ऐश्वर्य प्राप्त हैं। यह सब भी यदि तुम्हारी सन्तुष्टि के लिए पर्याप्त नहीं है। और यदि तुम्हें नारियों का अपहरण ही रुचिकर लगता है तुम्हारे राक्षसत्व को धिक्कार है ॥२७॥

मज्जन्तं दुरिताम्बुधौ दशमुखं संरक्षितुं मारुति–
र्दिव्यज्ञानतरीं यथायथमिमां तत्पार्श्वमानीतवान्।
भालेषूग्रवलीर्भ्रुवां कुटिलतामारक्ततामक्षिषु,
दोःषु स्फारमधात्तथातथमसौ नासाधरोष्ठेष्वपि ॥ २८ ॥

पापों के समुद्र में डूबते हुए दशमुख रावण की रक्षा करने के लिए हममान जो जैसे-२ दिव्य ज्ञान रूपी नौका को उसके पास पहुंचाते वैसे वैसे ही उसने भाल पर उग्र वक्र रेखायें भौहों में कुटिलता आखों में लालिमा नासिका एवं अधर ओंठो तथा बाहुओं में फड़कन को धारण कर लिया ॥२८॥

रे वाचाल ! विनाशयन्नुपवनं संहृत्य रक्षोगणं,
जीवत्यत्र कथं समक्षमपि मे हत्वापि चाक्षं सुतम्।
प्राप्ते प्राणभये निरर्थकमिह ज्ञानोपदेशैरलं,
काले सन्निकटे जनस्य सहसा ब्रह्मोदयो जायते ॥ २९ ॥

अरे वाचाल वानर ! उपवन का विनाश कर और उसके रक्षकों को मारकर बालक अक्षकुमार की हत्या करके भी मेरे सामने तू कैसे जीवित है ? अब प्राणों का भय आने पर यहाँ निरर्थक ज्ञानोपदेश को बन्द कर। काल समीप आने पर मनुष्य के अन्दर सहसा ब्रह्म ज्ञान का उदय हो जाता है ॥२९॥

**ज्ञातं वानर ! तापसस्य च रिपोर्दूतो वनेचारिणः ।**
**सीतां नेतुमिहागतः परमितो जीवन्न शत्रुर्गतः ।**
**विद्यन्ते सुरनागयक्षवनिता लङ्कापुरे भूयशः ,**
**तास्वेकामपि कोऽपि नाप्तुमशकन् नारीं कथं वानरः ॥३०॥**

अरे वानर ! मुझे ज्ञात हो गया है कि तू वनचारी उस तपस्वी शत्रु का दूत है और सीता को लेने यहाँ आया है, परन्तु कोई शत्रु यहाँ से जीवित वापस नहीं गया है । इस लंकापुरी में असंख्य देव नाग, यक्षों की नारियाँ विद्यमान हैं, उनमें से किसी को भी कोई प्राप्त नहीं कर सका, तो भला नर जाति की स्त्री वानर कैसे ले जा सकता है ॥३०॥

**प्रोवाच प्रहसन् कपिस्तव यदा बुद्धिस्तमोवर्तिनी ,**
**कश्चोद्धर्तुमिदं निशाचरकुलं शक्नोति लोकत्रये ।**
**कश्चिद् मां यदि हन्तुमिच्छति बलाद् हन्यामहं तन्नयः ,**
**कालः सन्निकटे च कस्य, नियतेरन्तर्हितं तामसे ॥३१॥**

तभी हँसते हुए हनुमान ने कहा हे रावण ! तुम्हारी बुद्धि ही अज्ञान के अन्धकार में डूबी है तो भला तीनों लोकों में कौन इस राक्षस कुल का उद्धार कर सकता है यदि कोई मुझे मारता है तो मैं भी मारूँ, यह नीति है । रहा मृत्यु का प्रश्न, तो वह किसके समीप है, यह नियति के अन्धकार में छिपा हुआ है ॥३१॥

**क्रोधान्धः कपिकुञ्जरस्य सहसापीच्छन् वधं रावणो ,**
**दूतोऽवध्य इति प्रबुद्धमतिना भ्रात्रा निषिद्धो यदा ।**
**सद्यो दण्डयितुं कपीशमसकृत् पश्यन् विकल्पानसौ ,**
**तत्पुच्छं ननु वह्निना ज्वलयितुं रक्षोगणानादिशत् ॥३२॥**

क्रोध से अन्धे बन उस रावण ने कपि कुञ्जर हनुमान का सहसा वध करने की इच्छा की पर दूत अवध्य होता है इस प्रकार प्रबुद्ध मति वाले भ्राता विभीषण द्वारा जब वध का निषेध कर दिया गया तब तत्काल कपीन्द्र को दण्डित करने के लिए अनेक विकल्पों को देखते हुए रावण ने उनकी पूंछ को आग से भस्म कर देने के लिए राक्षसों को आदेश दे दिया ॥३२॥

विश्वेशं च धरावतीर्णमपि यत् त्वं तापसं मन्यसे,
मायां वै जगदीश्वरीं भगवतीं जानासि रे! जानकीम्।
मत्पुच्छज्वलनेन किं नु भविता लङ्कां दहन्तीमिमां,
पश्यन्नेव न पश्यसि प्रतिदिनं विंशद्भिरेवाक्षिभिः ॥३३॥

हनुमान् ने कहा—अरे रावण, यह जो तुम विश्व के स्वामी और पृथ्वी पर अवतीर्ण राम को साधारण तापस मानते हो और उस जगदीश्वरी भगवती माया को जनकपुत्री समझते हो। तो फिर मेरी पूँछ के जलने से भला क्या होगा जबकि प्रतिदिन जलती हुई इस लङ्का को तुम बीस आँखों से देखते हुए भी नहीं देख पा रहे हो ॥३३॥

इत्थं वायुसुतेन प्रोक्तवचनं श्रुत्वाप्यश्रृण्वन्नहो,
संस्कारं घृततैलवस्त्रविहितं पुच्छस्य वै निर्दिशन्।
रक्षोवंशमिवादिधिक्षुरचिराद्दावाग्निना रावणोऽ,
-पश्यल्लूममथ प्रदीप्तमशिवैर्गर्वोद्धतै राक्षसैः ॥३४॥

इस प्रकार पवन पुत्र द्वारा कहे हुए वचनों को सुनकर भी न सुनता हुआ, घी तेल वस्त्र आदि से पूँछ के संस्कार का निर्देश देता हुआ राक्षसों के वंश रूपी बाँस को मानों क्षण भर में जलाने के लिये इच्छुक रावण अमंगलकारी, गर्व से उद्धत राक्षसों द्वारा जलायी गयी हनुमान की पूँछ को देखने लगा ॥३४॥

धुन्वंस्तद्बन्धनानि क्षुभितजनदृशां पश्यतां राक्षसाना-
मट्टाले साट्टहासं प्रबलगतिरसौ मारुतिश्चोच्चकासे।
उद्यल्लाङ्गूललग्नप्रलयलयलसद्वह्निकल्लोलमालो ,
लङ्कामग्निप्रवाहे पवनचलबलैर्भञ्जयन्नाञ्जनेयः ॥३५॥

व्याकुल दृष्टिवाले राक्षसों के देखते-देखते ही उन बन्धनों को ध्वस्त करते हुए, उन्नत लाङ्गूल में प्रलय की लय से शोभित अग्नि की लहर मालाओं को संलग्न किये हुए, गतिशील पवन की शक्ति से लङ्का को अग्नि के प्रवाह में निमज्जित करते हुये, अञ्जनी नन्दन वायु-पुत्र हनुमान अट्टहास करते हुये, प्रबल गति से लङ्का की अट्टालिका पर विराजमान हो रहे थे ॥३५॥

**आपानामोदलीलाविलसितललनामन्दिराण्यापणानि ,**
**शस्त्रास्त्रागारशैयासनभवनगृहाट्टालिकागोपुराणि ।**
**जिह्वाग्रैरालिहन्तं भयविकलदृशो विद्रवन्तः पलादा ,**
**अद्राक्षुर्दिक्षु दीप्तं वियति समुदितं धूमकेतुं कपीन्द्रम् ।३६।**

आपानक प्रमोद लीला स्थान, नारियों से शोभायमान भवनों, बाजारों, शस्त्रास्त्रागार शैया, भोज-भवन, गृह, अट्टालिका और गोपुरों को जैसे जिह्वा से चाटते हुये, दिशाओं में चमकते हुये, आकाश में उदित धूमकेतु के समान, कपीन्द्र हनुमान को भय से व्याकुल दृष्टि वाले भागते हुये राक्षस देख रहे थे ॥३६॥

**रामबाण इवामोघः समुत्थाय यथाबलम् ।**
**ददाह हनुमान् लङ्कां तरसा साहसं वहन् ॥३७॥**

**(बाण बन्धः)**

रामबाण के समान अमोघ शक्ति सम्पन्न हनुमान ने उछल कर साहस धारण करते हुये वेग के साथ लंका को भस्म कर दिया ॥३७॥

**सह दशमुख गर्वेण द्विषो राजधानी-**
**मनलसहचरेण ध्वंसयन् वानरेन्द्रः ।**
**नयनसलिलसिक्तोऽप्यारवौ राक्षसीनां ,**
**श्रमजलमपनेतुं प्राविशत् सागरान्तः ॥३८॥**

पवन के सहयोग से दशमुख के गर्व के साथ शत्रु की राजधानी लङ्का को ध्वस्त करते हुये राक्षसियों के हाहाकार मय रुदन से उत्पन्न नेत्रों के जल से भीगे हुये भी वानरेन्द्र हनुमान श्रमजल (पसीना) को दूर करने के लिये समुद्र के अन्दर प्रवेश कर गए ॥३८॥

उल्लङ्घ्याब्धिं सपदि पुलिने संस्थितान् वानरर्क्षान् ,
सीतावाप्तेः सकलचरितं प्रोक्तवानाञ्जनेयः ।
संजीवं तद्वचनममृतष्यन्दि कर्णाभिषिक्तं ,
निर्जीवेष्वप्यकृत कपिसु प्राणसञ्चारणानि ॥३९॥

तत्काल समुद्र को पार करके तट पर बैठे हुए वानर और ऋक्ष गणों को हनुमान ने सीता की प्राप्ति का समस्त समाचार कह सुनाया। अमृत टपकाने वाले. कानों को सींचने वाले संजीवन जैसे उन शब्दों ने निर्जीव वानरों के शरीर में प्राण संचार कर दिया ॥३९॥

अथानन्दोन्मत्ताः सह जयरवैर्यूथपतयः ,
प्रशंसन्तः कृत्यं निशिचरनगर्यां हनुमतः ।
विधुन्वन्तो मार्गे मधुवनमटन्तः सरभस-
मवापुः किष्किन्धां कपिपतिसमीपं हरिवराः ॥४०॥

सीता प्राप्ति के समाचार सुनने के पश्चात् आनन्द से उन्मत्त यूथपति जय शब्दों के साथ रावण की नगरी में हनुमान के कृत्य की प्रशंसा करते हुये, वेग से चलते हुये, मधुवन को फल आदि ग्रहण करने के आवेग में ध्वस्त करते हुए, समस्त वानर किष्किन्धा नगरी में कपि-पति सुग्रीव के समीप पहुँच गए ॥४०॥

विदितसकलवृत्तो वानराणमधीशो ,
निधिमतुलगुणानामाञ्जनेयं प्रशंसन् ।
सह सपदि कपीनां यूथपैर्मोदमानो ,
रघुकुलमणिपार्श्वं प्रस्थितः सिद्धकामः ॥४१॥

समस्त समाचार को प्राप्त कर सिद्धकाम वानरेन्द्र सुग्रीव अतुलनीय गुणों के निधान अंजनी पुत्र हनुमान की प्रशंसा करते हुये, प्रसन्नचित्त वानरों के यूथपतियों के साथ, तत्काल रघुकुलमणि श्रीराम के समीप चल दिये ॥४१॥

इति श्रीदूताञ्जनेये महाकाव्ये
द्वादशः सर्गः समाप्तः

卐 श्रीरामो विजयतेतराम् 卐

# दूताञ्जनेयम्

## अथ त्रयोदशः सर्गः

रामं केकिद्युतिविलसितश्यामकान्त - स्वरूप-
मुद्यच्चापं लसितवपुषं रौरवेणाजिनेन ।
गम्भीरेऽन्तर्मनसि विरहोद्दामतापं दधानं,
गत्वाऽपश्यन् स्फटिकपटले तस्थिवांसं कपीन्द्राः ॥ १ ॥

वहाँ पहुँचकर उन श्रेष्ठ वानरों ने, मयूर की चमक से शोभित श्याम सुन्दर स्वरूप वाले, धनुष धारण किए, रुरु नामक मृग चर्म से शरीर की शोभा बढ़ाने वाले, गम्भीर अन्तर्मन में विरहताप लिए हुए, स्फटिक शिला पर विराजमान श्रीराम को देखा ॥१॥

दूरात् पश्यन् सहजविकसद्धर्षसंभ्राजमाना-
नुत्साहेनोद्धृतजयरवापूर्यमाणाम्बराशान् ।
सुग्रीवादीन् सविनयनतान् सिद्धकामान् समीक्ष्य,
हर्षोद्रेकाद् रघुकुलमणिः स्वागतं व्याजहार ॥ २ ॥

स्वाभाविक रूप से झलक रहे हर्ष से शोभायमान, उत्साह से निकले हुये जयकार से आकाश एवं दिशाओं को भरने वाले तथा विनय के साथ प्रणाम करते हुये सुग्रीव आदि को दूर से देखते हुए कार्य को सिद्ध कर आए समझकर हर्ष के आवेग से रघुकुलमणि श्रीराम ने उनका स्वागत किया ॥२॥

ऊचे सर्वं विनतशिरसा सीतया यद्यथोक्तं,
दुर्भेद्याया अपि च हनुमाँस्तन्नगर्या रहस्यम् ।
याथातथ्यं प्रमदविपिनध्वंसरक्षोविनाशं,
वाग्व्यापारं सदसि दहनं तत्पुरस्यापि शत्रोः ॥ ३ ॥

प्रणाम कर हनुमान ने जो जैसे सीता जी ने कहा था, वह सब तथा उस दुर्भेद्य लङ्कानगरी का रहस्य कह सुनाया। साथ ही अशोक वाटिका विनाश, राक्षसों का वध रावण से सभा में हुआ वार्तालाप एवं शत्रु की नगरी के दहन की भी यथार्थ कथा कह दी ॥३॥

उक्त्वा देव्याः कुशलमचिराज्जानकीजीवनाय,
शब्दन्यासैर्विषयगुरुतां साधयन्नाञ्जनेयः ।
प्रादाच्चूडामणिमपि यमादाय रामोऽविरामं,
पश्यन्नन्तःपुरसहचरं विह्वलोऽभूत्तदानीम् ॥ ४ ॥

शब्दों के द्वारा विषय की गम्भीरता को सिद्ध करते हुये हनुमान ने जानकीनाथ श्री राम से देवी सीता की शीघ्रता से कुशल कहकर उन्हें चूड़ामणि प्रदान की जिसको लेकर श्रीराम उस अन्तपुर की सहचरी को लगातार देखते हुये उस समय भाव-विह्वल हो गये ॥४॥

अन्तर्भूतप्रखरदहनाद् दुःखदग्धाबलायाः,
सीतादेव्या विकलहृदयान्निर्गतैः संप्रतप्तैः ।
ज्वालास्फोटैरिव निपतितैरेव सन्देशवाक्यै-
रामस्यान्तः क्षतमपि पुनर्विक्षतं तैरसह्यैः ॥ ५ ॥

दुःख की आग में जली अवला सीता देवी के अन्दर प्रदीप्त अग्नि वाले विकल हृदय से निकले हुए, जलते ज्वालास्फोट के समान गिरते हुए, उन सन्देश के असह्य वाक्यों से राम का प्रथम ही घायल हृदय, पुनः विक्षत हो गया ॥५॥

ऊचे भूयः पवनतनयो मातुरुत्कण्ठिताया–
आशाबन्धो विपदि जलधौ लम्बतेऽसूनिदानीम् ।
शत्रोर्मासावधिरपि यथा भीषयत्येव देवीं,
तत् पापानां दमनमचिराद् द्रष्टुकामा धरित्री ॥ ६ ॥

हनुमान ने पुनः कहा कि माता सीता को जो इस समय आशा का बाँध मिल गया है वह विपत्ति के समुद्र में उनके प्राणों को सहारा दिये है। फिर भी शत्रु रावण द्वारा निर्धारित एक मास की अवधि तो उन्हें भयभीत कर ही रही है। अतः अब पापियों के दमन को, यह भूमि अति शीघ्र देखना चाहती है ॥६॥

ब्रह्मेन्द्राद्याः सुरमुनिजना वन्दिनो लोकपालाः,
तद् दुष्कृत्यं विवशमशिवं गीयते नारदाद्यैः ।
रुन्ध्यात् को वा भुवि सुररिपोराततायिप्रभावं,
कौवेरस्य प्रभवति न चेत् कालदण्डोग्रशापः ॥ ७ ॥

जिसके यहाँ ब्रह्मा इन्द्र आदि देव मुनि जन एवं लोकपाल बन्दी हैं और नारदादि मुनिगण विवश होकर जिसके दुष्कृत्यों का गायन कर रहे हैं ऐसे आततायी राक्षस रावण के प्रभाव को पृथ्वी पर कौन रोक पाता यदि कुबेर पुत्र नलकूवर का काल दण्ड के समान उग्रशाप उसके ऊपर प्रभावी न होता।

को जानीते विकृतमनसश्चेष्टितं रावणस्य,
मद्विश्वासो भ्रम इव भवेज्जानकीजीवनाय ।
तद्दुष्कृत्यं किमपि विफलीकर्तुमार्या हताशा,
चेन्नाशाय प्रभवति बलादात्मनो···दैव ! मा मा ॥ ८ ॥

फिर भी विकृत मन वाले रावण की चेष्टा को कौन जानता है मेरा दिया हुआ विश्वास भी जानकी के जीवन के लिए भ्रम ही सिद्ध हो सकता है। क्योंकि विषम स्थिति में उसके किसी भी दुष्कृत्य को विफल करने के लिए वे हताश होकर अपनी आत्मा के साथ बलात् कुछ भी कर सकती हैं—हे दैव ऐसा न होने देना ॥८॥

उक्त्वा चेत्थं वचनचतुरः साश्रु सीताविपत्तिं,
लोकत्रासं दमयितुमरिं प्रेरयन्नाञ्जनेयः।
सन्नद्धानां कपिकुलमहावाहिनीनां समूहं,
लङ्कायाने त्वरयितुमसौ रावणरिं ययाचे ॥ ९ ॥

इस प्रकार अश्रु भरे हुये हनुमान वचन चातुरी से सीता की विपत्ति की कथा कहकर समस्त लोक को त्रास देने वाले उस शत्रु का दमन करने के लिये प्रेरित करते हुये, तत्पर खड़ी हुई कपि कुल की महान सेना को लङ्का की ओर चलने के लिये शीघ्रता करने हेतु रावण के शत्रु राघवेन्द्र से याचना करने लगे ॥९॥

ज्ञात्वा सर्वं कुटिलचरितं राघवेन्द्रः सुरारेः,
सन्देशेन व्यथितहृदयोऽप्यादधानः स्ववीर्यम्।
सद्यो बाणैर्ज्वलयितुमरिं राक्षसानामधीशं,
लङ्कां विध्वंसयितुमवशो मानसेनोज्जगाम ॥ १० ॥

श्री राघवेन्द्र उस देव शत्रु रावण के समस्त कुटिल चरित्र को जानकर और सीता के सन्देश से व्यथित हृदय होते हुए भी अपने शौर्य को धारण करते हुये उस राक्षसेन्द्र को तत्काल बाणों से भस्म करने और लङ्का को ध्वस्त करने हेतु अवश मन से लङ्का में पहुँच गए ॥१०॥

कारुण्येन द्रवितमनसो वेदनाश्रुप्रवाहै-
र्निर्गच्छन्ती सपदि विलयं राघवस्य प्रपेदे।
रोषारुण्यं दधतुरवशं चक्षुषी कालदण्डं,
कोदण्डं वै निशिचरकुलध्वंसिनो मुष्टिमागात् ॥ ११ ॥

करुणा से द्रवित राम के मन की वेदना आँसूओं के प्रवाह से निकल कर लुप्त हो गयी। उनके नेत्रों में रोष की लालिमा आ गयी और निशचर कुल को ध्वस्त करने वाले राघवेन्द्र की मुठ्ठी में कालदण्ड के समान कोदण्ड धनुष आ गया ॥११॥

रोषोद्विग्नं रघुकुलमणिं वीक्ष्य तत्र स्थिताना,
मुद्यद्बाहुस्फुरितहृदयोद्दीप्तनेत्रप्रभाणाम् ।
लङ्कारक्षःकुलकवलनोद्ग्रीवरक्ताननानां,
द्रष्टव्यासीत् समरगमनौत्सुक्यवृत्तिः कपीनाम् ॥ १२ ॥

क्रोध से उद्विग्न रघुकुलमणि राम को देखकर वहाँ पर स्थित वानरों की युद्ध मे जाने की उत्सुकता दर्शनीय थी, जिनकी उठी हुई भुजाओं, स्फुरित होते हृदयों के साथ नेत्रों में प्रभा चमक रही थी, लङ्का में राक्षसकुल को निगलने के लिये जिनकी गर्दनें उठी हुई थीं एवं मुख लाल हो रहे थे ॥१२॥

रोषं भ्रातुर्नियतसमयोद्बुद्धशौर्यं विलोक्य,
सौमित्रस्याभिलाषितमभून्मूर्तमन्तःसमृद्धम् ।
आज्ञप्तोऽसौ कपिकुलबलं चाह्वयन् वानरेन्द्रः,
प्रत्याक्रान्तुं निशिचरपुरं यूथपानादिदेश ॥ १३ ॥

भ्राता श्रीराम के एक निश्चित सयय पर जाग्रत होने वाले शौर्य एवं क्रोध को देखकर लक्ष्मण के हृदय में समृद्ध होने वाला अभिलषित आज साकार हो गया था। उधर वानरेन्द्र सुग्रीव ने आज्ञा पाते ही समस्त वानर सेना का आह्वान करते हुये राक्षसराज रावण की नगरी पर प्रत्याक्रमण करने के लिए यूथपतियों को आदेश दे दिया ॥१३॥

प्राप्यादेशं त्वरितमखिलोत्कर्षहर्षं दधद्भि-
रुत्साहेन क्षणक्षितितलाद् व्योममार्गे चरद्भिः ।
लाङ्गूलाग्रैर्नभसि विजयं पूर्वमेवोल्लिखद्भि-
र्व्याप्तं क्षेत्रं सपदि विपुलैर्वानरैरुत्पतद्भिः ॥ १४ ॥

आज्ञा पाते ही तत्काल समस्त उत्कर्ष एवं हर्ष को धारण करते हुए, उत्साह के कारण क्षण भर में पृथ्वी तल से आकाश मार्ग में विचरण करते हुये उठे हुये लांगूलों से मानो पहले ही अपनी विजय को आकाश में लिखते हुये, उछलते हुये असंख्य वानरों से वह क्षेत्र परिपूर्ण हो गया।

तत्र प्राप्तामतुलितबलां वाहिनीं वानराणां,
शौर्योद्दीप्तैः प्रवरकपिभिर्यूथपै रक्षितानाम्।
कर्षन् रामः प्लवगपतिना प्राप तद्दक्षिणाशां,
यस्यां लङ्काप्रबलप्रहरीवाम्बुधिर्गर्जति स्म ॥ १५ ॥

वहाँ पर एकत्र हुई शौर्य से उद्दीप्त यूथप वानरों द्वारा रक्षित अतुल बलशालिनी वानरों की वाहिनी को सुग्रीव के साथ ले जाते हुए श्री राम उस दक्षिण दिशा में पहुँचे, जिस दिशा में लंका के प्रबल प्रहरी के समान समुद्र गर्ज रहा था ॥१५॥

सामेन प्राक् तदनु जलधिं दण्डनीत्या नियम्य,
बध्नन् सेतुं कपिकुलबलै राघवः सागरान्तम्।
भञ्जन् धैर्यं निशिचरपते रावणस्य प्रियाया,
रक्षस्त्रासाज्जनकतनयाभग्नधैर्यं बबन्ध ॥ १६ ॥

पहले साम से, तत्पश्चात् दण्ड नीति से, समुद्र को नियन्त्रित करके, वानरों की शक्ति से सागर पर सेतु बांधते हुए, श्री राम न, राक्षसेन्द्र रावण की प्रिया का धैर्य भंग कर दिया और राक्षसों के भय से जनकतनया सीता के भग्न धैर्य को बाँध दिया ॥१६॥

तत्रैवार्यः प्रथितपुलिने शूलपाणेः पुरारेः,
सम्यक् पूजामनुजसहितः संविधाय स्वमित्रैः।
वीरैः सार्धं तदनु जलधिं सेतुना निर्मितेन,
तीर्त्वा प्राप्तो दनुजनिवहै रक्षितां राजधानीम् ॥ १७ ॥

वहीं पर समुद्र के प्रशस्त तट पर शूल पाणि श्री शिव की अनुज और मित्रों के साथ भली प्रकार पूजा करके आर्य श्री राम, तत्पश्चात निर्मित किए हुये सेतु से, वीरों के साथ, समुद्र को पार करके राक्षस समूह द्वारा रक्षित, रावण की राजधानी लंका में, पहुँच गए ॥१७॥

सन्धेराशां मनसि विदधत् प्रेषयन् बालिपुत्रं,
मर्यादां सत्पथमनुसरन् शान्तये स प्रयेते।
जानन् युद्धप्रकृतिमचिराद् भीषणं रक्तपातं,
लोकत्राणे विमृशति पुमान् तन्निरोद्धुं विवेकी ॥ १८ ॥

लंका में पहुँचकर मर्यादा के सत्पथ का अनुसरण करते हुए, सन्धि की आशा मन में लिए श्री राम ने वालि पुत्र अंगद को दूत के रूप में प्रेषित कर शान्ति के लिये प्रयास किया। क्योंकि विवेकी पुरुष युद्ध की प्रकृति और तत्काल भीषण रक्तपात को जानते हुए, लोकरक्षा के हित में युद्ध को रोकने के लिए विचार विमर्श करता है ॥१८॥

प्रत्यायाते दशमुखपुरान्निष्फले बालिपुत्रे,
युद्धोन्मादे प्रभवति बलाद् रक्षसां दुर्नियत्या।
लङ्काक्षेत्रे समरमभवत् तादृशं यस्य भूमौ,
कुत्राप्यद्यावधि कविवरैर्लभ्यते नोपमानम् ॥ १९ ॥

दशमुख रावण की नगरी से बालि पुत्र के सन्धि प्रस्ताव में निष्फल होकर लौट आने पर तथा दुर्दैव के कारण राक्षसों के अन्दर युद्धोन्माद के प्रभावी हो जाने पर लंका क्षेत्र में वैसा युद्ध हुआ, जिसका उपमान पृथ्वी पर आज तक कविवर नहीं प्राप्त कर सके हैं ॥१९॥

युद्धे मायारणकुशलिनो मेघनादादिवीरा,
भीमाकारोऽप्यतुलितबलः कुम्भकर्णस्तथैव।
सीताचौरः सह निशिचरै रावणो देवतारि-
र्नष्टा भानोस्तम इव करैस्ते शरै राघवस्य ॥ २० ॥

उस लंका के युद्ध में, माया युद्ध में कुशल मेघनाद जैसे वीर तथा भीम आकार वाले अतुलित बली कुम्भकर्ण एवं देव शत्रु सीता का चोरी से अपहरण करने वाला रावण निशाचरों के साथ राघव श्रीराम के बाणों से इस प्रकार नष्ट हो गए जैसे सूर्य की किरणों से अन्धकार नष्ट हो जाता है ॥२०॥

छिन्ना टङ्कारशब्देन रामस्य धनुषो द्रुतम् ।
तन्द्रालुरक्षसां सेना तमिस्रेवोष्णरश्मिना ॥ २१ ॥

(चाप बन्धः)

श्रीराम के धनुष के टङ्कार शब्द से आलसी राक्षसों की सेना इस प्रकार बिखर गयी जिस प्रकार सूर्य के द्वारा घनी अन्धेरी रात छिन्न भिन्न हो जाती है ।।२१।।

मौर्वीं कृष्ट्वा प्रखरधनुषोर्लक्ष्मणो मेघनादं,
दम्भेनोग्रं रघुकुलमणी रावणं युद्धभूमौ ।
मौलीन् छित्वा प्रसभमहतां भ्रातरो सिद्धकामौ,
मोदं प्राप त्रिभुवनमगात् दुःखभीतित्रियामा ॥ २२ ॥

अपनी कामनाओं में सफल, दोनों भ्राताओं लक्ष्मण और रघू-कुल मणि श्रीराम ने अपने कठोर धनुषों की प्रत्यञ्चा खींचकर युद्ध भूमि में मेघनाद एवं दम्भ से उग्र रावण का मस्तक काट कर वध कर दिया । त्रिभुवन को आनन्द प्राप्त हो गया । दुख और भय की काली रात चली गयी ।।२२।।

देवा मुक्ता ऋषिमुनिजना यक्षगन्धर्वनागा,
आशीर्वाक्यैः कुसुमनिचयैरर्चयन्तः प्रयाताः ।
लोकत्रासोद्यतदशमुखस्याभिघाताद् प्रसन्ना,
इन्द्रो ब्रह्मा स्वयमपि शिवोऽभ्यर्चयन् राघवेन्द्रम् ।। २३ ।।

सभी देवता मुक्त हो गये, ऋषि मुनि यक्ष गन्धर्व नाग मुक्त होकर आशीर्वचनों और पुष्प समूह से श्रीराम की अर्चना करते हुये अपने स्थानों को चले गए । लोकत्रास के लिए उद्यत रहने वाले रावण की मृत्यु से प्रसन्न इन्द्र ब्रह्मा और शिव ने भी श्री राघव की अर्चना की ।।२३।।

इत्थं लोकोत्तरमरिपुरे तत्र युद्धे सुरारिं,
लोकत्रासं सदलमतुलं राक्षसेन्द्रं निहत्य।
रामो भार्यां दिवसगणनातत्परां जीवशेषां,
हर्षस्नेहाश्रुभिरुपचितां जानकीमुद्दधार ॥ २४ ॥

इस प्रकार शत्रु के नगर लंका में अलौकिक युद्ध में लोक को त्रास देने वाले देव शत्रु रावण को सदल-बल नष्ट करके श्रीराम ने एक-एक दिन गिनने में लगी हुई, केवल प्राण शेष हर्ष स्नेह और आंसुओं से भरीं हुई, जानकी को मुक्त कर लिया ॥२४॥

तां दुःखार्तां विपदि पतितां जानकीमाञ्जनेयः,
तद् दुःखान्तं दशमुखवधं श्रावयामास वीरः।
तत् सा लोकोत्तरमरिपुरे वृत्तमाकर्ण्य सीता,
हर्षावेगैः सजलनयनाशीर्वचो व्याजहार ॥ २५ ॥

वीर अञ्जनी पुत्र हनुमान ने विपत्ति ग्रस्त, दुःख से व्याकुल जानकी को उनके दुःख की समाप्ति और दशमुख वध की सूचना दी तो सीता ने शत्रु के नगर में इस अलौकिक समाचार को सुनकर हर्ष के आवेग से सजल नयन होते हुए हनुमान को आशीर्वाद प्रदान किया ॥२५॥

सद्यः स्नातां कुसुमनिचयैर्भूषणैः शोभमाना,
शृंगारैः सा विनयवचनैरर्चिता राक्षसीभिः।
आरुह्यार्या कनकशिबिकां रक्षिता वेत्रहस्तैः,
निर्देशेन प्रियहनुमता राघवेन्द्रं प्रपेदे ॥ २६ ॥

उन्हें तत्काल स्नान कराया गया वे पुष्प समूह और भूषणों से शोभित हो रही थीं। शृंगार और विनय वचनों से राक्षसियों द्वारा पूजित हो रही थीं वेत्रपाणि राक्षसों द्वारा सुरक्षित स्वर्ण पालकी में बैठ कर प्रिय हनुमान के निर्देश के अनुसार वे राघवेन्द्र श्री राम से मिलने चली ॥२६॥

विकृतवदनवेशो यां विपन्नां भयार्तां,
सततमनृतवाक्यैर्भीषयन् वर्तते यः।
विधिगतिरपि कीदृक् सेवते जानकीं तां,
पदसरसिजभृङ्गो राक्षसीनां समूहः॥ २७॥

विकृत वदन वेश वाला राक्षसियों का जो समूह विपत्ति ग्रस्त, भय से व्याकुल जिन सीता को निरन्तर अनृत वाक्यों से भयभीत करता रहता था। दैव गति कैसी विचित्र है आज वही, पद कमलों का भौरा बना हुआ जानकी की सेवा कर रहा है॥२७॥

साकेताद् राजनीत्या विपिनपरिसरे भर्तुरेवं प्रवासः,
भार्यायाः कूटनीत्या मम हरणमहो रक्षसा रावणेन।
दूरं पारेसमुद्रं निशिचरनगरे जीवनं यापयन्त्या,
मुक्तिः स्यात् कीदृशीयं स्मरति पथि गताजानकी दुःखदग्धा।२८।

पालकी में मार्ग में जा रही सीता सोच रही थी—राजनीति के चक्र में साकेत से निकल कर वन परिसर में पति के साथ प्रवास करना, फिर कूटनीति से राक्षस रावण द्वारा मेरा अपहरण होना, समुद्र के पार दूर राक्षस के नगर में जीवन यापन करने वाली इस सीता की मुक्ति कैसी होगी, कोई नहीं जानता है॥२८॥

हत्वा निशाचरकुलं विजयश्रियाद्य,
संभूषितोऽपि विरहव्यथयाकुलात्मा।
प्राप्तां चिरात् प्रियसखीमवलोक्य सीता-
मालिङ्ग्य तापमुपशामयिता किमार्यः॥ २९॥

आज राक्षस कुल का संहार करके विजयश्री से शोभित भी विरह व्यथा से व्याकुल मेरे प्रिय आर्य, चिरकाल के बाद प्राप्त अपनी प्रिय सखी सीता को देख आलिङ्गन करके क्या अपने मन का ताप शांत करेंगे॥२९॥

मायामृगं प्रति विमोहदुराग्रहेण,
सम्पादिता विकटदुर्घटनानयैव ।
इत्थं विचिन्त्य रणरोषकषायिताक्षः,
तिक्तेन किन्नु मनसा परिवीक्षते माम् ॥ ३० ॥

अथवा, यह सोचकर कि मायामृग के प्रति विशेष मोह और दुराग्रह से यह समस्त दुर्घटना इसी के कारण हुई है, युद्ध के क्रोध से कषायित नेत्र वाले वे, मुझे क्या तिक्त (खट्टे) मन से देखेंगे ॥३०॥

अपि विरहविपन्नोऽप्येष भार्यावियोगे,
रणभुवि दशकण्ठं चापि हत्वा सलीलम् ।
रिपुगृहमुषितां मां सूर्यवंशप्रदीपः,
किमु जनवचनीयां शङ्कते मन्दभाग्याम् ॥ ३१ ॥

अथवा भार्या के वियोग में विरह से दुःखी और खेल-खेल में ही दशकण्ठ का वध करके भी सूर्य वंश के दीपक वे, शत्रु के गृह में रही हुई, लोगों द्वारा निन्दित समझते हुए क्या मुझ मन्दभागिनी पर शंका करेंगे ॥३१॥

मत्कृत्येनैव घोरां विपदमनुभवन्नेष शक्तिप्रहाराद्,
भूयः प्राणानवाप्य प्रकृतिमुपगतो मारुतेः सत्प्रयासैः ।
उक्त्वा यं प्रेष्य तीक्ष्णं वचनमपि ततो लङ्घयन्तीं च रेखां,
पश्यन् मामद्य सोऽयं कथमिह सहते क्रोधनो लक्ष्मणोऽपि ॥३२॥

मेरे कृत्य से ही शक्ति प्रहार से घोर विपत्ति का अनुभव करते हुये और हनुमान के सत्प्रयास से पुनः जीवन प्राप्त कर सामान्य होने वाले, तथा जिनको तीक्ष्ण वचन कहकर श्रीराम के पीछे भेजकर और बाद में उनकी खींची हुई रेखा को लांघने वाली, मुझको आज यहाँ देख कर वे क्रोधी लक्ष्मण भी मुझे कैसे सहन करेंगे ॥३२॥

**किं वक्ष्ये पितरं च मातरमहं श्वश्रूजनान् वा गुरुन्,**
**साकेते सुजनानथ क्वचिदपि स्मेराननान् दुर्मुखान्।**
**हा दुर्दैव ! मदाग्रहेण विपिने तादृक् त्वयानुष्ठितं,**
**येन स्वर्णमृगेण जीवनकथा पङ्के वृथा मज्जिता ।। ३३ ।।**

हाय ! मैं पिता, माता से तथा अयोध्या में सास, गुरुजनों, सत्पुरुषों से क्या कहूँगी और कहीं पर मुझे देखकर मुस्कुराने वाले दुर्मुखों (दुर्वचन बोलने वाले) को भी क्या उत्तर दूँगी। हे दुर्दैव ! मेरे आग्रह से ही वन में तुमने वैसा कर दिया, जिससे, स्वर्ण मृग ने मेरी जीवन कथा को व्यर्थ ही कीचड़ में डुबो दिया ।।३३।।

**बन्दीकृतायाः मम वृक्षमूले,**
**पत्युर्वियोगैकमनोव्यथासीत्।**
**मुक्तामसंख्याः परिवृत्य हा मां,**
**चिन्ताफणीशा विषमुद्वमन्ति ।। ३४ ।।**

उस अशोक वृक्ष के नीचे वन्दिनी मेरी, पति के वियोग से भरी एक ही मन की व्यथा थी पर आज मुक्त होते ही मुझे चारों ओर से घेर कर असंख्य चिन्ताओं के नाग विष उगल रहे हैं ।।३४।।

**बाल्ये पितुर्गृहतलं ननु यौवनेऽस्मि-**
**न्नन्तःपुरं पतिगृहस्य तथा जरायाम्।**
**पुत्रादिभिर्नियमिता अबलाजनानां,**
**कारागृहा विरचिता विधिनैव मन्ये ।। ३५ ।।**

बाल्यकाल में पिता का गृह इस यौवन में पतिगृह का अन्तःपुर तथा वृद्धावस्था में पुत्र आदि द्वारा निर्मित किए बन्धन रूपी नारियों के कारागृह मानो ब्रह्मा ने ही बना दिये हैं ।।३५।।

अहह दलितमेतज्जीवनं चाबलाया,
यदि परगृहवासः कीदृशी मुक्तिरस्याः।
सततमनुसरद्भ्यो दुर्मुखानां मुखेभ्यः,
प्रजनितवचनीयेभ्यो नु कस्त्रायते ताम् ।। ३६ ।।

अरे अबला नारी का कैसा यह दलित जीवन है। यदि इसका परगृह वास एक बार हो गया, तो फिर उसकी मुक्ति कैसी ? निरन्तर पीछा करते हुए दुर्मुखों के मुख से निकले हुए अपवादों के वचनों से उसे कौन बचा सकता है ।।३३।।

दीर्घे दुःखाग्निदग्धे तिमिरपरिवृते विप्रयोगे व्यतीते,
द्रष्टुं स्नेहानुबद्धं प्रियमधुरमुखाम्भोजमुत्कण्ठिता सा।
सीता शान्ताप्यधीरा मनसि विविधया चिन्तया चभिभूता,
प्राप्ता प्रेयांसमार्या, सहजनववधूलज्जया रुद्धपादा ।।३७।।

दुःख की अग्नि से दग्ध अन्धकार से परिपूर्ण लम्बे वियोग समय के व्यतीत हो जाने पर, स्नेह से अनुबद्ध प्रियतम के मधुर मुख कमल को देखने के लिए उत्कण्ठित शान्त होते हुए भी मन के अधीर और विविध चिन्ता से अभिभूत वे आर्या सीता प्रिय के पास पहुँची, जिनके स्वाभाविक नववधू के समान लज्जा से पैर अवरुद्ध हो रहे थे ।।३४।।

दूताञ्जनेये महाकाव्ये लङ्काभियानं नाम
त्रयोदशः सर्गः समाप्तः

———

卐 श्रीरामो विजयतेतराम् 卐

# दूताञ्जनेयम्

## अथ चतुर्दशः सर्गः

तत्र श्यामं विलसितजटाजूटमुद्यल्ललाटं,
सीताद्राक्षीदजिनवसनैः शोभितं राघवेन्द्रम्।
पाणौ विभ्रन्निशितविशिखोदण्डकोदण्डकाण्डं,
युद्धोन्मेषात् कुटिलभृकुटिस्पर्शिरोषावशेषम् ॥ १ ॥

वहाँ पहुँचकर सीता जी ने श्याम रंग, जटाजूट से शोभायमान उन्नत ललाट एवं मृग चर्म से शोभित शरीर वाले राघवेन्द्र को देखा, जिनके हाथ में पैने बाण और उदण्ड कोदण्ड धनुष शोभित हो रहा था तथा युद्ध के उन्मेष के कारण कुटिल भृकुटि को, क्रोध के अवशेष अव भी स्पर्श कर रहे थे ॥१॥

वामे पार्श्वे प्लवगपतिना शोभितं चाङ्गदेन,
धानुष्केणोन्नतभृकुटिना दक्षिणे लक्ष्मणेन।
देवेन्द्राद्यैर्नभसि बहुशः किन्नरैः स्तूयमानं,
भार्यादुःखद्रवितहृदयं राघवेन्द्रं ददर्श ॥ २ ॥

जो वाम पार्श्व में वानरेन्द्र सुग्रीव और अंगद से शोभित हो रहे थे, जिनके दाहिनी और उन्नत भृकुटि धनुष धारण किए लक्ष्मण विराजमान थे। आकाश में देवेन्द्र आदि देवता तथा अनेकों किन्नरों द्वारा जिनकी स्तुति की जा रही थी फिर भी जिनका हृदय प्रिय भार्या सीता जी के दुःख से द्रवित हो रहा था ॥२॥

हर्षोद्रेकाश्रुभिरवसितापद्दशां व्यञ्जयन्ती,
सीता दीर्घावधिविरहजावेगकण्ठावरोधा।
रामोऽप्यार्यां सजलविकलस्निग्धदृष्ट्यैव पश्य-
न्नासीत् किञ्चित् क्षणमिह न तौ वक्तुमास्तां समर्थौ ॥३॥

सीता, हर्ष के आवेग से आए आँसुओं द्वारा व्यतीत हुई आपत्ति की दशा की झलक देती हुई, दीर्घकाल के विरह से उत्पन्न आवेग के कारण अवरुद्ध कण्ठ हो गईं। राम भी सजल विकल स्नेह भरी दृष्टि से, आर्या को देखते ही रह गए। इस स्थिति में कुछ क्षणों तक वे दोनों कुछ कहने में समर्थ ही न हो सके ॥३॥

घोरातङ्कप्रभवविपदामन्धकूपे गताया-
नैराश्यस्य प्रथुलतमसि भ्रान्तदिग्दर्शनायाः,
दैवाद् योगो यदि प्रियतमेनाबलायाः पुनः स्याद्,
वक्तुं तत् कः प्रभवति सुखं प्राकृतैः शब्दबन्धैः ॥४॥

घोर आतंक से उत्पन्न विपत्ति के अन्ध कूप में पड़ी हुई निराशा के घने अन्धकार में दिग्भ्रमित किसी अबला नारी का भाग्यवश यदि अपने प्रियतम से पुनः संयोग हो जाए, तो उस सुख का वर्णन प्राकृत शब्द बन्धों के द्वारा करने में कौन समर्थ हो सकता है ॥४॥

कुर्वन्ती सा कथमपि बलादश्रुवेगावरोधं,
कण्ठेनान्तःसहजकरुणेनातुरा गद्गदेन।
दुःखोद्विग्ना चकितचकितं कान्तमालोकयन्ती,
शब्दावेगैः किमपि दयितं वक्तुमार्योद्यताभूत् ॥ ५ ॥

वे आर्या सीता किसी प्रकार बलात् अपने अश्रु वेग का अवरोध करती हुई, दुःख से उद्विग्न, चकित दृष्टि से प्रियतम को देखती हुई अन्तःकरण से सहज करुण शब्दों के आवेग से आतुर होकर गद्गद कण्ठ हो प्रिय से कुछ कहने को उद्यत हुई ॥५॥

मत्सौभाग्यं यदि सकुशलं वर्तसे प्राणनाथ !,
पश्याम्येवं सकुशलममुं लक्ष्मणं जीविताहम् ।
घोरे चास्मिन् गहनसमरे मायिनां राक्षसानां,
यद् ध्वंसोऽभूत् तदपि च फलं देवतार्चाशिषां वै ।। ६ ।।

यह मेरा सौभाग्य है प्राणनाथ ! आप सकुशल हैं और मैं अपने जीते जीते लक्ष्मण जी को सकुशल देख रही हूँ । इस घोर गहन युद्ध में मायावी राक्षसों का जो विनाश हुआ है यह सब देवताओं के अर्चन और उनके आशीर्वाद का ही फल है ।।६।।

किं वा ब्रूयां प्रियहनुमते यस्य लोकोत्तराणां,
कृत्यानां तत्फलमिदमहं जीविताद्य स्थिता यत् ।
लोकध्वंसप्रकृतिमपि यद् रावणं हन्तुमार्यः,
शेके त्रातुं बलवदबलां तत्र धन्यः कपीन्द्रः ।। ७ ।।

प्रिय हनुमान जी के लिए कुछ कहने हेतु मेरे पास शब्द ही नहीं हैं जिनके अलौकिक कार्यों का ही फल है कि मैं आज जीवित यहाँ खड़ी हूँ । और आप यह जो लोक विध्वंसक प्रकृति वाले रावण को मारने और बलात् इस अबला नारी की रक्षा करने में समर्थ हुए हैं, इसके लिए कपीन्द्र हनुमान धन्यवाद के पात्र हैं ।।७।।

इत्यासन्नं प्रियतममसौ संवदन्ती विनीता,
भर्तुः पादौ स्पृशति दयितुर्विह्वला यावदार्या ।
तावद् भावप्रभवजडताजातकण्ठावरोधो,
रामः सीतां सपदि हृदयेनालिलिङ्ग प्रसह्य ।। ८ ।।

इस प्रकार समीप खड़े प्रियतम से बात करती हुई विनम्र होकर आर्या सीता विह्वल भाव से जैसे ही पति के चरण स्पर्श करती वैसे ही भावों से उत्पन्न जडता के कारण गला भर आने से कुछ न बोलते हुये श्रीराम ने, तत्काल सीता को उठाकर हठात् आलिङ्गनबद्ध कर लिया ।।८।।

**मायाब्रह्मप्रकृतिपुरुषालिङ्गनाबद्धरूपं ,**
**द्रष्टुं शक्तं जगदपि न गीर्वक्तुमासीत् समर्था ।**
**स्वर्गस्थानां मुदितमनसां देवतानां करेभ्यो ,**
**जयसन्नादैः सह गगनतः पुष्पवृष्टिः पपात ।। ९ ।।**

माया और ब्रह्म, प्रकृति और पुरुष का इस आलिङ्गनबद्ध स्वरूप को, न तो जगत देखने में समर्थ रहा और न कोई वाणी ही वर्णन करने में सशक्त थी इस दृश्य को देखते हुए स्वर्ग स्थित प्रसन्न देवताओं के हाथों से जयनाद के साथ आकाश से पुष्प वर्षा होने लगी ।।९।।

**आनन्दास्रैर्विगलितमभूद् विप्रयोगप्रभावो ,**
**दुष्कृत्यं विस्मृतिपथमगादेतयो राक्षसानाम् ।**
**संयोगो वै चिरविरहजोद्दामतापातुराणां ,**
**शीतः स्पर्शः सजलसरितां विप्रलब्धप्रियाणाम् ।। १० ।।**

इस समय आनन्द के आँसुओं से उन दोनों के वियोग का प्रभाव धुल गया, राक्षसों का दुष्कृत्य विस्मृत हो गया। चिर विरह से उत्पन्न भीषण तपन से व्याकुल वियोगी प्रियजनों का मिलन, सजल सरिता के शीतल स्पर्श जैसा होता है ।।१०।।

**शान्तावेगौ सहजमधुरौ जानकीराघवेन्द्रौ ,**
**दीर्घागाधं विरहजलधिं पारयन्तौ प्रसन्नौ ।**
**भूयो भूयः कपिकुलबलं युद्धवारीशवाह-**
**माशीर्वादै - र्मधुरवचनैश्चक्रतुस्तौ कृतार्थम् ।। ११ ।।**

भावों के आवेग के शान्त हो जाने के पश्चात सहज रूप मधुर स्वभाव, श्री जानकी एवं राघवेन्द्र ने दीर्घ एवं अगाध विरह सागर को पारकर प्रसन्नता के साथ इस महान युद्ध रूपी समुद्र के कर्णधार कपि-कुल बल को बार-बार आशीर्वाद और मधुर वचन से कृतार्थ किया ।।११।।

देवेन्द्रेणामृतजलधरैः सिञ्चिता युद्धवीराः,
संग्रामे ये निशिचरगणैः संहृता वानरर्क्षाः ।
ते चाजीवन् क्षतविरहिताश्चापि लङ्केश्वरेण,
वस्त्रै रत्नादिभिरुपकृताः प्रत्यगच्छन् स्वगेहान् ।। १२ ।।

देवेन्द्र द्वारा अमृत मेघों से सिञ्चित कर देने पर संग्राम में निशाचरों द्वारा मृत, युद्ध वीर वानर और ऋक्ष क्षत रहित होते हुए जीवित हो गए और लंकेश्वर विभीषण द्वारा वस्त्र तथा रत्नों से उपकृत होकर अपने गृहों को वापस चले गए ।।१२।।

लङ्कापौरान् प्रियमुपदिशन् शाश्वतं लोकधर्म-
मन्तःस्नेहं चिरपरिचितं दर्शयन् मानवीयम् ।
सौप्रस्थानं सजलनयनैर्नागरै दत्तमार्य-
श्चाङ्गीचक्रे करुणहृदयो हार्दिकं राघवेन्द्रः ।। १३ ।।

तत्पश्चात लंका नगर वासियों को शाश्वत लोक धर्म का उपदेश देते हुये तथा चिरपरिचित अपने मानवीय अन्तः स्नेह को प्रदर्शित करते हुये आर्य राघवेन्द्र ने नागरिकों द्वारा सजल नयन दी गयी हार्दिक विदाई को करुण हृदय से स्वीकार किया ।।१३।।

इत्थं हत्वा दुरितचरितान् राक्षसान् भीमरूपान्,
लङ्काराज्ये दशमुखलघुभ्रातरं चाभिषिच्य ।
दुःखं दग्ध्वा त्रिभुवनतलस्यापि रामोऽभिरामः,
प्रत्यागन्तुं सह प्रियजनैः पुष्पकं सोऽधिरुढः ।। १४ ।।

इस प्रकार पापाचरण वाले भीम रूप राक्षसों को मारकर तथा लंका के राज्य पर रावण के लघु भ्राता विभीषण का अभिषेक करके और त्रिभुवन तल का दुःख नष्ट कर सुशोभित श्रीराम अयोध्या वापस जाने के लिए प्रियजनों के साथ पुष्पक विमान पर आरूढ़ हो गए ।।१४।

सुग्रीवेण प्लवगपतिना भक्तलङ्केश्वरेण,
सौमित्रेण प्रियहनुमता सीतया शोभमानः।
स्मारं स्मारं भरतचरितं यातुमुत्कण्ठितोऽसौ,
रामोऽयोध्यां पवनगतिना पुष्पकेण प्रयातः ।। १५ ।।

वानरेन्द्र सुग्रीव, भक्त लंकेश्वर विभीषण, लक्ष्मण एवं प्रिय हनुमान तथा श्री सीता जी के साथ शोभायान और भरत का बार-बार स्मरण कर अयोध्या जाने के लिए उत्कण्ठित श्री राम पवनवेग वाले पुष्पक विमान से अयोध्या को चल दिए ।।१५।।

युद्धक्षेत्रं दनुजनिधनं सेतुबन्धं विशालं,
पारे सिन्धोर्जलधिपुलिने सुप्रतिष्ठां च शम्भोः।
किष्किन्धां तां गहनविपिनं चित्रकूटं प्रयागं,
रामः सीतां चकितनयनां दर्शयन् प्राप गङ्गाम् ।। १६ ।।

पुष्पक यान पर यात्रा करते हुये श्रीराम चकित नेत्र वाली प्रिया जानकी को युद्ध क्षेत्र, राक्षसों का वध स्थल, विशाल सेतुबन्ध, समुद्र के पार परिसर में श्री भगवान शंकर की महान प्रतिष्ठा, आगे चलकर किष्किन्धा, गहन दण्डकारण्य, चित्रकूट तथा प्रयाग को दिखाते हुए भगवती गंगा के समीप पहुँच गये ।।१६।।

तत्रागत्य प्रियसहचरैरर्चितां देवताभि-
र्गङ्गां श्रद्धाविनतशिरसा पूजयामास रामः।
वैदेही तां सहजकरुणामूर्तिमन्तः प्रणम्य,
भक्त्या बद्धाञ्जलिरुपसृता प्राह संप्रार्थयन्ती ।। १७ ।।

वहाँ पहुँचकर देवताओं से पूजित गंगा जी की अपने प्रिय सह-चरों के साथ श्री राम ने पूजा की। श्री सीताजी स्वभाव से करुणा की मूर्ति गंगा जी को हृदय से प्रणाम कर भक्ति से अञ्जलि बाँधे हुये प्रार्थना करती हुई बोली ।।१७।।

मातर्यातो वनमपि यथा त्वत्प्रसादान्निवृत्तो,
भ्रात्रा सार्धं रघुकुलमणिर्मत्प्रियः प्राणनाथः।
हिंस्रः पापो दुरितचरितोऽसौ हतो रावणोऽपि,
सौभाग्यं मे भगवति ! वयं पूजयामोऽद्य भूयः ॥ १८ ॥

हे माता ! जिस प्रकार मेरे प्रिय प्राणनाथ, भ्राता लक्ष्मण के साथ वन को गए थे वे रघुकुल मणि आपकी कृपा से वैसे ही सकुशल वापस आ गए हैं। हिंसक, पापी और दुश्चरित्र वह रावण भी मारा गया है। यह हमारा सौभाग्य है कि हम लोग वापस आकर आपकी पुनः पूजन अर्चन कर रहे हैं॥१८॥

प्राप्यायोध्यां सपदि भरतं संदिदेशाञ्जनेयः,
रामप्रत्यागमनकुशलं रावणध्वंसनं च।
येन भ्रातुर्विरहजलधौ व्याकुलात्मा निमज्जन्,
प्राप्नोत् सद्यः पुलिनमवशः प्राणसंरक्षणाय ॥ १९ ॥

(उधर राम की आज्ञा से) अञ्जनीपुत्र हनुमान ने तत्काल अयोध्या पहुँच कर भरत को श्रीराम के सकुशल वापस आने और रावण के विनाश का सन्देश प्रदान किया, जिस सन्देश को पाकर व्याकुलात्मा भरत, भ्राता राम के विरह समुद्र में व्याकुल विवश डूबते हुए, मानों तत्काल प्राण रक्षा के लिए किनारा पा गए॥१९॥

प्रत्यायाते रघुकुलमणौ नागरैः सज्जितानि,
रथ्यावीथीसदनसरसी - गोपुराण्यापणानि।
हर्षोत्फुल्लैः पुरुषवनिताबालवृद्धैरयोध्या,
वन्येवासीद् विकचकुसुमा स्वागतेऽसौ वसन्ते ॥ २० ॥

श्री राम के वन से वापस आने की प्रसन्नता में नागरिकों ने गली, मार्ग गृह द्वार बाजार और सरोवरों को सुसज्जित कर दिया था उस समय राम के स्वागत में हर्ष से प्रफुल्ल पुरुष नारी बाल वृद्ध जनों से, अयोध्या बसन्त के स्वागत में, विकसित पुष्पों से भरी वन राजि जैसी शोभित हो रही थी॥२०॥

सम्मानार्हैर्गुरुपरिजनैः सन्मुहूर्तेऽभिषिक्तो,
रामः सिंहासनमधिरुरोहामरैः स्तूयमानः ।
तत्राहूतामपि जनसभां सादरं सानुरागं,
धर्म्यं कृत्यं प्रियमुपदिशन्नब्रवीद् राघवेन्द्रः ।। २१ ।।

शुभ मूहूर्त में माननीय गुरु जन एवं परिजनों द्वारा अभिषिक्त थी राम देवताओं द्वारा स्तुति गान के साथ सिंहासनारूढ हुए। उस समय वहाँ बुलाई हुई जनसभा को, आदर के साथ स्नेहपूर्ण धर्म के योग्य कृत्यों का प्रिय उपदेश देते हुए, श्री राघवेन्द्र ने कहा ।।२१।।

राज्यं लोकभरं वहन् शिरसि वै राजा महद् दुःसहं,
जागर्त्येष निशासु यासु च जना निश्चिन्तिता शेरते ।
एतत् कण्टकसञ्चितं च मुकुटं शूलं च सिंहासनं,
यः सम्यक् सुकृतैर्बिभर्ति जनतां भूभृत् स एवावनेः ।।२२।।

समाज के अत्यन्त दुःसह भार स्वरुप राज्य को अपने सिर पर वहन करता हुआ राजा, उन रातों में भी जागता रहता है जिनमें लोग निश्चिन्त होकर सोते हैं। यह कांटों से भरा हुआ मुकुट और शूल जैसा सिंहासन है। जो राजा अपने सत्कर्मों से भली प्रकार प्रजा और पृथ्वी का पालन करता है, वही भूपाल (भूभृत) कहलाता है ।।२२।।

दुष्टान् लोकविघातकान् जनहिते यो दण्डयेत्तस्करान्,
लोकत्रासमपाकरोति सुजनान् रक्षन् सदा दुर्बलान् ।
सन्नीतिं प्रजहाति नैव विपदां व्यूहेऽपि धर्मं चरन्,
सद्भिस्त्वेष प्रशस्यते भुवि यतो राजा प्रजारञ्जनात् ।।२३।।

जो जनता के हित को ध्यान में रखते हुये समाज के विघातक दुष्ट और तस्करों को दण्डित करता है, जो सत्पुरुषों और दुर्बलों की रक्षा करता हुआ समाज के भय को दूर करता है, जो धर्म का आचरण करता हुआ, विपत्ति जाल में भी सन्नीति का परित्याग नहीं करता है वही राजा सत्पुरुषों द्वारा प्रशंसित होता है क्योंकि प्रजा के रञ्जन से हो राजा कहा जाता है ।।२३।।

**आदत्ते करमर्जितेषु च धनेष्वंशं प्रजाभ्यस्तथा,**
**सम्यग् यो वितरेज्जनाय नितरामर्थिस्वनाडम्वरः।**
**आदानं प्रभवेत् तथा जनहिते लोकप्रसादे यथा,**
**चाहृत्याम्बुमुचो जलं जलनिधेस्तृप्यन्ति सर्वां महीम् ॥२४॥**

राजा अपनी प्रजा से, उसके द्वारा उपार्जित धन से अंश रूप में इस प्रकार कर ग्रहण करता है जिससे वह अर्थी जनों में उसे बिना किसी आडम्बर के वितरित कर सके। समस्त कर ग्रहण जनहित और समाज की प्रसन्नता के लिए उस प्रकार होना चाहिए जिस प्रकार मेघ समुद्र से जल लेकर समस्त पृथ्वी को तृप्त करते हैं ॥२४॥

**भ्रष्टाचारमहार्घतापणगता संसाधनाभवता,**
**नारीणामवमाननार्थिषु यदा न्यायक्रियादुर्लभा।**
**स्वार्थप्रेरितशासका यदि जनानुत्सादयेयुस्तदा,**
**राजा चाटुकरैर्वृतो विकृतवाग् राज्यात् स्वयं भ्रंशते ॥२५॥**

जिस राज्य के बाजारों में भ्रष्टाचार हो, वहुत ऊँचे मूल्य हो, संसाधनों का अभाव हो, जब समाज में नारी का अपमान हो और अर्थी जनों के लिये न्याय प्रक्रिया दुर्लभ हो जाये, स्वार्थों से प्रेरित शासक यदि लोगों को पीडित कर रहे हों और चाटुकारों से घिरा राजा दुर्वचन बोलता हो, तो उस राजा का राज्य से स्वयं पतन हो जाता है ॥२५॥

**सद्धर्माचरणप्रियः प्रतिपदं लोकानसौ रञ्जयन्,**
**सर्वं चात्महितं प्रियं जनहिते सद्यस्त्यजन् निर्भयः।**
**निर्लिप्तो नितरां निरस्तवसुधासौख्यं नयेनार्जयन्,**
**कीर्तिं चारबलो भवेद् भुवि तले लोकप्रियो भूपतिः ॥२६॥**

जो राजा सद् धर्म आचरण प्रिय होता है जो अपने हर काम से समाज को प्रसन्न रखता है। जो जन हित में अपना प्रिय समस्त हित तत्काल निर्भय होकर त्याग देता है, जो समस्त व सुधा के सुख के प्रति अनासक्त, प्रलोभन से मुक्त होता हुआ, गुप्तचरों की शक्ति से न्याय करता हुआ, कीर्ति को अर्जित करता है, पृथ्वी पर वही राजा, लोकप्रिय होता है ॥२६॥

**लोकाः स्युर्निरताः स्वकर्मणि सदा धर्मे स्थिता मानवे ,**
**ज्ञानं लोकहिताय शक्तिरशिवध्वंसाय स्याज्जीवने ।**
**आरोग्यं शुचिता वशित्वमभयं कारुण्यमार्ते जने ,**
**सत्यं वाचि समेधतां हृदि जनस्नेहस्तिक्षात्मनि ॥२७॥**

समस्त लोगों का कर्तव्य है कि वे सद् मानव धर्म का आचरण करते हुए अपने कार्यों में संलग्न रहे । मनुष्यों के जीवन में ज्ञान का उपयोग लोकहित के लिए, तथा शक्ति का उपयोग दुराचार के विनाश के लिए होना चाहिए। आरोग्य, तन मन की पवित्रता, इन्द्रियों को वश में रखना, निर्भीकता और दुःखी जन के प्रति करुणा, वाणी में सत्य तथा हृदय में मनुष्य के लिए स्नेह एवं आत्मा में त्याग की भावना का विकास होना चाहिए ॥२७॥

**वर्षन्तः समयेन वारि जलदाः कुर्युर्महीमुर्वरां ,**
**सम्यग् धान्यधनैः प्रसादनपरा रत्नप्रसूर्भूभवेत् ।**
**दारिद्र्यं दुरितं च दैन्यमवनेर्हिंसा क्षयेयुर्यदा ,**
**सद्भावश्च सहिष्णुता प्रकृतिसु स्याद् रामराज्यं तदा ॥२८॥**

समय से वर्षा करते हुए मेघ पृथ्वी को उर्वर बनाएँ। यह पृथ्वी भली प्रकार धन धान्य से प्रसन्न करती हुई रत्नों का जन्म देने वाली बने और जब इस पृथ्वी से गरीबी, दुराचार दीनता और हिंसा का विनाश हो जाये तथा जनता में सद्भाव एवं सहिष्णुता उत्पन्न हो वे तभी राम राज्य होगा ॥२८॥

**इत्थं भूयो जनक तनयां प्राप्य लोकाभिरामो ,**
**नित्यं भ्रातृप्रभृतिसुजनस्नेहसंवर्धमानः ।**
**राजा रामः प्रकृतिमखिलां पालयन् जागरूको ,**
**राज्यं चक्रे भुवि दिविसदां रञ्जयन् मानसानि ॥२९॥**

इस प्रकार पुनः जानकी को प्राप्त कर भ्रातृजन तथा सत्पुरुषों के स्नेह से वृद्धि को प्राप्त लोकाभिराम श्री राम ने समस्त प्रकृति का पालन करते हुए, जागरुक स्वभाव से देवताओं के चित्त को प्रसन्न करते हुये पृथ्वी पर राज्य किया ॥२९॥

**आरञ्जयञ् जनमनांसि दिगगन्तरालं,**
**ज्योत्स्नामयैर्धवलयन् सुयशःप्रकाशैः।**
**पूर्णः कलाभिरनिशं समुदीयमानो,**
**रेजेऽभिरामचरितो भुवि रामचन्द्रः ॥३०॥**

लोगों के मनो को प्रसन्न करते हुये चन्द्रिका मय सुयश के प्रकाश से दिगन्तराल को धवल करते हुए कलाओं से पूर्ण एवं निरन्तर उदीयमान अभिराम चरित्र वाले श्री राम रूपी चन्द्र (राम चन्द्र) इस पृथ्वी पर शोभित हुए ॥३०॥

**सत्रासं दशकण्ठगर्वगहनध्वान्तं विनाश्याशु च,**
**प्रच्छन्नां निशयागसां प्रगतिमातन्वन् सतां भास्वराम्।**
**धर्माम्भोरुहदेवताखगकुलं संमोदयन् वै भुवि,**
**विश्वं सत्समताप्रकाशधवलं चक्रेऽपि रामो रविः ॥३१॥**
**(चक्रारबन्धः)**

रावण के गर्वरूपी गहन और भय प्रदान करने वाले अन्धकार को शीघ्र नष्ट करके अपराधों की निशा में छिप गयी सत् पुरुषों की प्रगति को उज्ज्वल और विस्तृत करते हुये धर्मरूपी कमल एवं देवता रूपी पक्षी समूह को भू पर आनन्दित करते हुये, राम रूपी सूर्य ने विश्व को सत्य समता रूपी प्रकाश से धवल कर दिया ॥३१॥

**रामो राजमणिः प्रियाजनकजा वामेऽथ सिंहासने,**
**पार्श्वस्थौ भरतश्च शत्रुदमनोऽसौ दक्षिणे लक्ष्मणः।**
**श्रेयान् शौर्यसुदक्षिणोऽपि हनुमान् पादाम्बुजौ सेवते,**
**श्रीपञ्चायतनं जनस्य भवतान्निःश्रेयसेऽभ्यर्थिनः ॥३२॥**

सिंहासन पर श्री राजमणि राम विराजमान हैं वायी ओर प्रिय जानकी जी, वाये पार्श्व में भरत तथा शत्रुघ्न एवं दाहिनी ओर लक्ष्मण जी खड़े हैं कल्याणकारी तथा शौर्य में अति चतुर श्री हनुमान उनके चरणों की सेवा कर रहे हैं। यह श्री रामपञ्चायतन अभ्यर्थी, सेवक याचक जन के कल्याण के लिये होवे ॥३२॥

काव्यं चारुचरित्रचित्रितमिदं दूताञ्जनेयाभिध-
मिष्टं वायुसुतप्रशस्तचरितं दौत्यं कपेर्यत्र वै ।
सन्देशैर्विरहव्यथार्द्रमनसोः श्रीजानकीरामयोः,
कारुण्यं परिवर्षदम्बुदनिभं भूयाज्जनश्रेयसे ।। ३३ ।।

सुन्दर चरित्र से चित्रित यह 'दूताञ्जनेयम्' नामक काव्य है। जिसमें कवि का वायु सुत हनुमान का प्रशस्त चरित्र-दूतकार्य ही इष्ट रहा है। विरह की व्यथा से आर्द्र मन वाले श्रीराम एवं जानकी के सन्देशों से मेघ के सदृश करुणा की वर्षा करता हुआ यह काव्य लोगों के लिये कल्याणकारी हो ।।३३।।

अन्तर्व्याप्तां दयितमनसोर्वेदनामादधानं,
काव्यं भव्यं सहृदयजनः स्नेहबद्धः पठेद् यः ।
श्रीमद्रामप्रियजनकजावायुसूनु - प्रसादात्,
तस्य क्वापि प्रभवति न वै प्रेयसी विप्रयोगः ।। ३४ ।।

प्रिय हृदयों की आन्तरिक वेदना को धारण करने वाले भव्य इस काव्य को जो सहृदय जन स्नेहबद्ध होकर पठन (पाठ) करेंगे श्री राम प्रिया जानकी, तथा वायुसूनु श्री हनुमान के प्रसाद से, उसका कहीं भी प्रियजन से वियोग नहीं होगा ।।३४।।

प्रेयांसो वै मधुरसमयं यापयन्तु प्रियाभि-
र्मा भूत् तेषां विरहजनितो दुःखलेशः कदाचित् ।
कल्पेतासौ हृदयनिहिता देवगीः श्रेयसे वै,
भूयादेतत् सहृदयहृदानन्दनं रामकाव्यम् ।। ३५ ।।

प्रियजन अपनी प्रियाओं के साथ मधुर समय बिताएँ, उनको कभी भी विरह जनित दुःख लेश न हो, यह हृदय निहित देववाणी निश्चय ही कल्याण कारिणी हो और यह राम काव्य सहृदयजनों को आनन्द देने वाला होवे ।।३५।।

एतत् काव्यं ललितचरितं नाम दूताञ्जनेयं,
भावोन्मेषैर्दयितविरहारञ्जितैः शब्दचित्रैः ।
चित्रीकृत्यारचयत कवी राम सीताञ्जनेय-
पादान् नत्वा सहृदयमनः प्रेयसे श्रेयसे च ॥ ३६ ॥

श्रीराम सीता तथा आञ्जनेय हनुमान के चरणों की वन्दना करके कवि ने, भावों के उन्मेष से प्रिय श्री राम सीता के विरह से आरञ्जित शब्द चित्रों के द्वारा चित्रित करके इस ललित चरित्र सम्पन्न 'दूताञ्जानेयम्' नामक काव्य की रचना सहृदय जनों के मन की प्रसन्नता तथा कल्याण के लिये की है ॥३६॥

नैतत् काव्यं कलुषहृदयैर्नाप्यसूयासमृद्धैः,
पादन्यासे शिशुगतिमयैः काव्यशिल्पेऽप्यबोधैः ।
आलोच्यं वै सहृदयजनैः सुप्रबुद्धै रसज्ञै-
र्येषां भाग्ये सरसहृदयं देवगीः सन्मनीषा ॥ ३७ ॥

इस काव्य की आलोचना करने के पात्र वे लोग नहीं हैं जो कलुष हृदय हैं जो ईर्ष्या से समृद्ध हैं जो अभी पाद (पैर, काव्य का पद) रखने में बच्चों की गति में हैं। काव्य शिल्प में भी जो अभी अबोध हैं इस काव्य की समीक्षा निश्चय ही उन्हें करनी हैं, जो सहृदय हैं सुप्रबुद्ध और रसज्ञ हैं, जिनके भाग्य में सरस हृदय, देववाणी, संस्कृत का पूर्ण ज्ञान और सदबुद्धि है ॥३७॥

पूर्वार्जितैर्यदि महत्सुकृतैः कदाचित्,
सारस्वतो हृदि कवेः प्रसरेत् प्रसादः ।
तद् भूयतां भुवि सुधाकरवज्जनाना-
मानन्दनाय न तु मानमदार्जनाय ॥ ३८ ॥

पूर्व जन्म में अर्जित महान पुण्यों के फल स्वरुप यदि कभी कवि के हृदय में सरस्वती के आशीर्वाद के प्रसाद का प्रसार हो जाये तो वह चन्द्रमा की भाँति जन मन को आनन्दित करने के लिये होना चाहिये न कि मान और मद अर्जन करने के लिये ॥३८॥

**गतिमन्विष्यतो मार्गे काव्येऽरण्येऽप्रमादिनः ।**
**स्खलतिस्तु पदन्यासे, कवेः सिंहस्य वै क्वचित् ।।३९।।**

काव्य और वन में मार्ग में तीव्र गति की खोज करते हुये अप्रमादी भी सिंह तथा कवि की कहीं पर पदन्यास (पैर रखना, शब्द रखना) में स्खलति संभव है ।।३९।।

**श्रीराघवेन्द्रचरणाम्बुजचञ्चरीको ,**
**दासोऽप्रमेयमहसः पवनात्मजस्य ।**
**दूताञ्जनेयमिदमार्यकवीन् प्रणम्य ,**
**गोविन्दसूनुरकरोन्नवरामकाव्यम् ।।४०।।**

श्री राघवेन्द्र राम के चरण कमलों का भ्रमर के समान सेवन करने वाले तथा अप्रमेय तेजस्वी पवनपुत्र श्री हनुमान के दास इस श्री गोविन्द के पुत्र आचार्य बलभद्र ने महान आर्य कविजनों को प्रणाम करके इस दूताञ्जनेयम् नामक नव्य राम काव्य की रचना की है ।।४०।।

**इति दूताञ्जनेये महाकाव्ये**
**रामराज्याभिषेको नाम चतुर्दशः सर्गः समाप्तः**

---

हरदोई जनपदे त्र्यम्बकाधिष्ठितसकाहा ग्रामजन्मभाजां
गोस्वामिबलदेवपादानां पौत्रेण महादेवीगर्भसंभूतेन
श्री गोविन्दपुत्रेण वाग्देवीवराप्तवाग्विभवेन
कालिदासादि पुरस्कारालङ्कृतेनोच्चराजपत्रितसेवानिवृत्तेन
एम. ए. डाक्टरोपाधिभूषितेन प्रख्यातेन मूर्धन्यमहाकविना
आचार्य बलभद्रप्रसादगोस्वामिना विरचितम्
'दूताञ्जनेयम्' महाकाव्यं समाप्तम्
इति शुभम्

# कवि परिचय:



जितवान् शकान् शकारिर्यत्राजौ पुरा विक्रमादित्यः ।
ग्रामोऽसौ विख्यातो नाम्नाप्यधुना सकाहेति ।। १ ।।

विजयस्मृतौ विक्रमः संकटहरणं महेश्वरं चात्र ।
अस्थापयत् प्रसिद्धं शिवलिङ्गं भक्तिभावेन ।। २ ।।

तस्मिन् ख्याते ग्रामे हरदोईजनपदेऽजनि प्राज्ञः ।
धर्मज्ञो जनवन्द्यो विद्वान् बलदेवगोस्वामी ।। ३ ।।

भृङ्गा इव रसलुब्धा अम्भोजं सज्जना अमुं सुधियः ।
धर्मनीतिमर्मज्ञं बुधं पर्यवारयन् सुहृदः ।। ४ ।।

शिवं समाराधयतः, कृतिनो देवानुकम्पया तस्य ।
प्रादुरभूवन् पुत्राश्चत्वारः सद्गृहस्थस्य ।। ५ ।।

तेषु ज्येष्ठश्चासीद् गोविन्दो विश्रुतोऽभिधेयेन ।
शास्त्रज्ञानवरेण्यो विद्वान् सम्मानितो लोकैः ।। ६ ।।

आयुर्वेदविधिज्ञः प्रौढप्रज्ञाप्रभाववैदुष्यैः ।
अर्जितवान् यो सम्यग् मानं सुयशः समृद्धिं च ।। ७ ।।

शिवप्रसादाद् भार्या तस्य च साध्वी प्रिया महादेवी ।
सूनुद्वयं प्रसुषुवे रत्नं विश्म्भरेवासौ ।। ८ ।।

पित्रोरानन्दनयोर्नन्दनयोरेतयोरिह ज्यायान् ।
कविकर्माकररत्नान्वेषी बलभद्रनामासौ ।। ९ ।।

स्वर्यातया जनन्या, बाल्येऽसौ विवशया परित्यक्तः ।
वरदाया उत्सङ्गं मातुः प्राप्तः सरस्वत्याः ।। १० ।।

राज्ये भूत्वाधिकारी समयपरिणतेऽसौ च सेवानिवृत्तः,
पुत्रैः पौत्रैः सभार्यः प्रभुपरमकृपां संस्मरन् सुप्रसन्नो,
वाग्देव्याशीःसमृद्धे मनसि नवनवैः पुष्पितैर्भावपुष्पै-
र्गुम्फन् सत्काव्यमालां भजति सुरगिरं प्रेयसे श्रेयसे च ।।११।।

———

नाम— डा० गोस्वामी बलभद्र प्रसाद शास्त्री

जन्म स्थान— ग्राम सकाहा जनपद हरदोई, उ० प्र०

शिक्षा— साहित्याचार्य, एम०ए०, पी-एच० डी० साहित्यरत्न साहित्यालङ्कार

सेवा कार्य— शिक्षा विभाग अध्यापन १३ वर्ष
ग्राम्य विकास विभाग उ० प्र० राजपत्रित अधिकारी पद से सेवा निवृत्त

सम्प्रति— संस्कृत सेवी संस्थाओं से सम्बद्ध देववाणी ... प्रतिष्ठित साहित्यकार

रचनाएं— १- नेहरु यशः सौरभम् (महाकाव्य)
२- चक्रव्यहम् (महाकाव्य)
३- दूताञ्जनेयम् (महाकाव्य)
४- भागीरथी दर्शनम् (काव्य)
५- सेतुबन्धम् (नाटक)
६- कर्णाभिजात्यम् (नाटक)
७ यौतकं दशमग्रहः (एकांङ्की)
८- विद्या ददाति विनयम् (एकाङ्की)
९- लिङ्गमहापुराण समीक्षा (शोध)
१०- ज्योतिष्मती (स्फुट काव्य संग्रह)
११- अपना चेहरा (हिन्दी व्यंग्य रचना)

वर्तमान पता — १४ अशोक नगर, नैनीताल मार्ग, बरेली (उ० प्र०)
पिन २४३००५ फोन : ७८७२९